॥ श्री पार्श्वनाथाय नमः ॥

ग्रन्थ का नाम—क्षत्रचूडामणि

ग्रन्थ के प्राचार्य का नाम—वादीभसिंह आचार्य

प्रबन्ध सम्पादक—ब्र. पं० धर्मचन्द शास्त्री, प्रतिष्ठाचार्य

एवं

कु. ब्र. प्रभा पाटनी

प्रकाशक—भारतवर्षीय अनेकान्त विद्वत् परिषद्

प्रति—१०००

प्रथम संस्करण

प्राप्ति स्थान १ आचार्य विमलसागरजी संघ

२. अनेकान्त सिद्धात समिति, लोहारिया
जिला (बांसवाड़ा) राजस्थान

३. श्री दिगम्बर जैन मन्दिर, गुलाब वाटिका, दिल्ली ।

वीर निर्वाण सम्वत्—२५१५-१६

सवत्—२४४६-४७

मूल्य—

मुद्रक—श्री वीर प्रेस,
मनिहारों का रास्ता, जयपुर-३

## श्रीमुरलीधरजी राणा की दि० जैन नशियां खानियाँ (जयपुर)



संगमरमर के कलापूर्ण समवसरण में विराजमान
मूंगे के रंग की सुन्दर प्रतिमा मूलनाय श्री १००८ वासुपूज्य भगवान

# समर्पण

युग प्रमुख
चारित्र शिरोमणि
सन्मार्ग दिवाकर
करुणा निधि
वात्सल्य मूर्ति
अतिशय योगी—
तीर्थोद्धारक चूड़ामणि—
अपाय विचय धर्मध्यान के ध्याता
शान्ति-सुधामृत के दानी
वर्तमान में धर्म-पतितों के उद्धारक
ज्योति पुञ्ज—
पतितों के पालक
तेजस्वी अमर पुञ्ज
कल्याणकर्ता, दुःखों के हर्ता, समदृष्टा
बीसवीं सदी के अमर सन्त
परम तपस्वी, इस युग के महान साधक
जिन भक्ति के अमर प्रेरणास्रोत
पुण्य पुञ्ज
गुरुदेव आचार्यवर्य श्री १०८ श्री
विमलसागरजी महाराज के कर-कमलों में
"ग्रन्थराज"
समर्पित

# विमल वन्दना

तुभ्यं नमः परम-धर्म-प्रभावकाय ।
तुभ्यं नमः परम-तीर्थ-सुवन्दकाय ।।
स्याद्वाद सूक्ति सरणि-प्रतिबोधकाय ।
तुभ्यं नमः विमल सिन्धु गुणार्णवाय ।।

# आशीर्वाद

## उपाध्याय मुनि श्री भरतसागरजी

आचार्य श्री विमलसागरजी महाराज का हीरक जयन्ती वर्ष हमारे लिए एक स्वर्णिम अवसर लेकर आया है। तीर्थंकरो की वाणी स्याद्वाद वाणी का प्रसार सत्य का प्रचार है।

असत्य को उखाडना है तो असत्य का नाम भी मुख से न निकालो सत्य स्वय ही प्रस्फुटित हो सामने आयेगा।

वर्तमान मे कुछ वर्षों से जैनागम को धूमिल करने वाला एक श्याम सितारा ऐसा चमक गया कि सत्य पर असत्य की चादर थोपने लगा। वह है एकान्तवाद, निश्चयाभास।

असत्य को अपना रग चढाने मे देर नही लगती, यह कटु सत्य है। कारण जीव के मिथ्यासस्कार अनादिकाल से चले आ रहे हैं। फलतः पिछले ७०–८० वर्षों मे एकान्तवाद ने जैन का टीका लगाकर निश्चय-नय की आड मे स्याद्वाद को कलकित करना चाहा। घर-घर मे मिथ्याशास्त्रो का प्रचार किया। आचार्य कुन्दकुन्द की आड मे अपनी ख्याति चाही और भावार्थ बदल दिये, अर्थ का अनर्थ कर दिया।

बुधजनो ने अपनी क्षमता से मिथ्यात्व से लोहा लिया पर अपनी तरफ से जनता को सत्य साहित्य नही दिया। आर्यिका स्याद्वादमतिजी ने इस हीरक जयन्ती वर्ष मे एक नया निर्णय आचार्य श्री व हमारे सान्निध्य मे लिया कि "असत् साहित्य को हटाने के पूर्व, हमारा आगम जन-जन के सामने रखें। अनेक योजनाओ मे से एक मुख्य योजना सामने आई। आचार्य प्रणीत ७५ ग्रन्थों का प्रकाशन हो। जिनागम का भरपूर प्रकाशन हो, सूर्य का प्रकाश जहाँ होगा श्याम सितारा वहाँ क्या करेगा। सत्य का मण्डन करते जाइए, असत्य का खण्डन स्वय होगा। असत्य को निकालने के पूर्व सत्य को थोपना आवश्यक है।

ग्रन्थो के प्रकाशनार्थ जिन भव्यात्माओ ने अपनी स्वीकृतियां दी हैं, परोक्ष-प्रत्यक्ष रूप से सहायता दी है, सबको हमारा आशीर्वाद है।

# संकल्प

ग्गाए पयास सम्यग्ज्ञान का प्रचार-प्रसार केवलज्ञान का बीज है। आज कलयुग मे ज्ञान प्राप्ति की तो होड़ लगी है, पदवियां और उपाधियाँ जीवन का सर्वस्व वन चुकी हैं परन्तु सम्यग्ज्ञान की ओर मनुष्यो का लक्ष्य ही नही है।

जीवन मे मात्र ज्ञान नही सम्यग्ज्ञान अपेक्षित है आज तथाकथित अनेक विद्वान् अपनी मनगढन्त बातो की पुष्टि पूर्वाचार्यों की मोहर लगाकर कर रहे हैं, ऊटपटांग लेखनियाँ सत्य की श्रेणी मे स्थापित की जा रही हैं, कारण पूर्वाचार्य प्रणीत ग्रन्थ आज सहज सुलभ नही हैं और उनके प्रकाशन व पठन-पाठन की जैसी और जितनी रुचि अपेक्षित है, वैसी और उतनी दिखाई नही देती।

असत्य को हटाने के लिए पर्चेबाजी करने या विशाल सभाओ मे प्रस्ताव पारित करने मात्रमे कार्य सिद्ध होना अशक्य है। सत्सा हत्य का प्रचुर प्रकाशन व पठन-पाठन प्रारम्भ होगा, असत् का पलायन होगा। अपनी संस्कृति की रक्षा के लिए आज सत्साहित्य के प्रचुर प्रकाशन की महती आवश्यकता है :—

> यनैते विढलन्ति वादिगिरयस्तुष्यन्ति वागीश्वरा:
> भव्या येन विदन्ति निवृतिपद मुञ्चति मोह बुधा'।
> यद् बन्धुर्यमिना यदक्षयसुखस्याधार भूत मत,
> तल्लोकत्रयशुद्धिद जिनवच. पुष्पाद् विवेकश्रियम् ॥

सन् १६८४ से मेरे मस्तिष्क मे यह योजना बन रही थी परन्तु तथ्य यह है कि "सकल्प के बिना सिद्धि नही मिलती।" सन्मार्ग दिवाकर आचार्य १०८ श्री विमलसागरजी महाराज की हीरक जयन्ती के

मांगलिक अवसर पर मां जिनवाणी की सेवा का यह सकल्प मैंने प. पूज्य गुरुदेव आचार्य श्री व उपाध्याय श्री के चरण सानिध्य मे लिया। आचार्य श्री व उपाध्याय श्री का मुझे भरपूर आशीर्वाद प्राप्त हुआ। फलत. इस कार्य मे काफी हद तक सफलता मिली है।

इस महान् कार्य मे विशेष सहयोगी प. धर्मचन्दजी व प्रभाजी पाटनी रहे। इन्हें व प्रत्यक्ष परोक्ष मे कार्यरत, सभी कार्यकर्त्ताओ के लिए मेरा पूज्य गुरुदेव के पावन चरण कमलो मे सिद्ध-श्रुत-आचार्य भक्ति पूर्वक नमोस्तु-नमोस्तु नमोस्तु।

सोनागिर, ११-७-९०　　　　—आर्यिका स्याद्वादमती

# आभार

सम्प्रत्यस्ति न केवली किल कलौ त्रैलोक्य चूडामणि-
स्तद्वाचः परमास्तेऽत्र भरतक्षेत्रे जगद्‌दितिका ।।
सद्‌रत्नत्रयधारिणो यतिवरास्तेषां समालम्वनं ।
तत्पूजा जिनवाचिपूजनमतः साक्षाज्जिनः पूजितः ।।पद्मनंदी।पं ।।

वर्तमान में इस कलिकाल मे तीन लोक के पूज्य केवली भगवान इस भरतक्षेत्र में साक्षात् नही है तथापि समस्त भरत क्षेत्र मे जगत्प्रकाशिनी केवली भगवान की वाणी मौजूद है तथा उस वाणी के आधारस्तम्भ श्रेष्ठ रत्नत्रयधारी मुनि भी हैं। इसलिए उन मुनियों की पूजन तो सरस्वती की पूजन है; तथा सरस्वती की पूजन साक्षात् केवली भगवान की पूजन है।

आर्ष परम्परा की रक्षा करते हुए आगम पथ पर चलना भव्यात्माओं का कर्त्तव्य है। तीर्थंकर के द्वारा प्रत्यक्ष देखी गई, दिव्यध्वनि मे प्रस्फुटित तथा गणधर द्वारा गूंथित वह महान आचार्यो द्वारा प्रसारित जिनवाणी की रक्षा प्रचार-प्रसार, मार्ग-प्रभावना नामक एक भावना तथा प्रभावना नामक सम्यग्दर्शन का अंग है।

युग प्रमुख आचार्य श्री के हीरक जयन्ती वर्ष के उपलक्ष्य मे हमे जिनवाणी के प्रसार के लिये एक अपूर्व अवसर प्राप्त हुआ है। वर्तमान युग में आचार्य श्री ने समाज व देश के लिए अपना जो त्याग और दया का अनुदान दिया है वह भारत के इतिहास में चिरस्मरणीय रहेगा। ग्रन्थ प्रकाशनार्थ हमारे सान्निध्य या नेतृत्व प्रदाता पूज्य उपाध्याय श्री भरतसागरजी महाराज व निदेशिका तथा जिन्होने परिश्रम द्वारा ग्रन्थों

की खोज कर विशेष सहयोग दिया ऐसी पूज्या आ. स्याद्वादमतिमाताजी के लिए मैं शत-शत नमोस्तु-वन्दामि अर्पण करती हूँ। साथ ही त्यागी वर्ग, जिन्होंने उचित निर्देशन दिया उनको शत-शत नमन करती हूँ। तथा ग्रन्थ के सम्पादक महोदय, श्रीमान् प्र. प. धर्मचन्दजी शास्त्री, प्रतिष्ठाचार्य, ग्रन्थ के संशोधक तथा ग्रन्थ प्रकाशनार्थ अनुमति प्रदाता, ग्रन्थमाला एवं ग्रन्थ प्रकाशनार्थ अनुग्रह निधि का सहयोग देने वाले महानुभावों की मैं आभारी हूँ। तथा यथासमय शुद्ध ग्रन्थ प्रकाशित करने वाले श्री वीर प्रेस की भी मैं आभारी हूँ। अन्त में प्रत्यक्ष व परोक्ष रूप से सभी सहयोगियों के लिये कृतज्ञता व्यक्त करते हुए सब जिन-शासन की जिनागम की भविष्य में इसी प्रकार रक्षा करते रहें, ऐसी कामना करती हूँ।

—कुं. प्रभा पाटनी संघस्थ

# प्रकाशकीय

इस परमाणु युग मे मानव के अस्तित्व को ही नही अपितु प्राणि-मात्र के अस्तित्व की सुरक्षा की समस्या है। इस समस्या का निदान "अहिंसा" अमोघअस्त्र से किया जा सकता है। अहिंसा जैनधर्म-सस्कृति की मूल आत्मा है। यही जिनवाणी का सार भी है।

तीर्थंकरो के मुख से निकली वाणी को गणधरो ने ग्रहण किया और आचार्यो ने निबद्ध किया, जो आज हमे जिनवाणी के रूप मे प्राप्त है। इस जिनवाणी का प्रचार-प्रसार इस युग मे अत्यन्त उपयोगी है। यही कारण है कि हमारे आराध्य पूज्य आचार्य, उपाध्याय एव साधुगण निरन्तर जिनवाणी के स्वाध्याय और प्रचार-प्रसार मे लगे हुए है।

उन्ही पूज्य आचार्यों मे से एक है सन्मार्ग-दिवाकर, चारित्र-चूडामणि परम-पूज्य आचार्यवर्य विमलसागरजी महाराज। जिनकी अमृतमयी वाणी प्राणीमात्र के लिए कल्याणकारी है। आचार्यवर्य की हमेशा भावना रहती है कि आज के समय मे प्राचीन आचार्यो द्वारा प्रणीत ग्रन्थो का प्रकाशन हो और मन्दिरो मे स्वाध्याय हेतु रखे जायँ जिसे प्रत्येक श्रावक पढकर मोह रूपी अन्धकार को नष्ट कर ज्ञानज्योति जला सके।

जैनधर्म की प्रभावना जिनवाणी का प्रचार-प्रसार सम्पूर्ण विश्व में हो, आर्ष परम्परा की रक्षा हो एवं अन्तिम तीर्थंकर भगवान महावीर का शासन निरन्तर अवाधगति से चलता रहे। उक्त भावनाओ को ध्यान मे रखकर परम-पूज्य, ज्ञान-दिवाकर, वाणीभूषण, उपाध्यायरत्न भरतसागरजी महाराज एव आर्यिकारत्न स्याद्वादमति माताजी की प्रेरणा व निर्देशन में परम-पूज्य आचार्य विमलसागरजी महाराज की ७५वी जन्मजयन्ति हीरक जयन्ति वर्ष के रूप में मनाने का संकल्प

समाज के सम्मुख भारतवर्षीय अनेकान्त विद्वत् परिषद् ने लिया। इस हीरक जयन्ति वर्ष मे निम्नलिखित प्रमुख योजनायें क्रियान्वित करने का निश्चय किया। तद्नुरूप ग्रन्थो का प्रकाशन किया जा रहा है। योजनान्वित ग्रन्थो की सूची इस प्रकार है :—

१. सिद्धचक्र विधान, २. विमल भक्ति-सग्रह, ३. रयणसार, ४. धर्म-मार्गसार, ५. आराधना कथा कोष, ६. अष्ट पाहुड, ७ पञ्चास्तिकाय, ८. पच स्तोत्र, ९. पुरुषार्थ सिद्धयुपाय, १०. चर्चासार, ११. सुधर्म-श्रावकाचार, १२. सम्यक्त्व-कौमुदी, १३. परीक्षामुख, १४ क्षत्र—चूड़ामणि, १५. समयसार, १६. योग—सार, १७. नीतिसार समुच्चय, १८ परमात्म-प्रकाश, १९. न्याय—दीपिका, २० शान्ति-सुधा सिन्धु, २१. इन्द्रनन्दी नीतिसार, २२ इष्टोपदेश, २३. समाधितन्त्र, २४ वराग चरित्र, २५ भरतेश वैभव, २६ वैराग्य मणिमाला, २७. स्वरूप सम्बोधन, २८. श्रुतावतार, २९ अमितगति श्रावकाचार, ३०. आत्मानुशासन, ३१. स्वयभू स्तोत्र, ३२. द्रव्य—सगहृ, ३३ धर्म रसायन, ३४ सार—समुच्चय, ३५ प्रश्नोत्तर श्रावकाचार, ३६. आलाप पद्धति, ३७ मदन पराजय, ३८ वसुनन्दी श्रावकाचार, ३९ धर्मशर्माभ्युदय, ४० सागार धर्मामृत, ४१ बोधामृत सार, ४२. पाडवपुराण, ४३. नयचक्र, ४४. जीवक चिन्तामणि, ४५ अभयकुमार चरित्र, ४६. आप्तमीमांसा, ४७. मन्दरमेरु पुराण, ४८. युक्त्यानुशासन, ४९. प्रतिष्ठा पाठ, ५०. भाव—सग्रह वामदेव, ५१ लघु तत्वस्फोट, ५२. रत्नकरण्ड श्रावकाचार, ५३. अमरसेन—चरयु, ५४ रत्नकरण्ड श्रावकाचार (प्रश्नोत्तर), ५५. धर्मरत्नाकर, ५६ प्रमेय रत्नमाला, ५७. यशस्तिलक चम्पू, ५८. सिद्धान्त सार, ५९. तत्वार्थवृत्ति, ६०. ज्ञानामृत, ६१. नियमसार, ६२. श्रावक धर्म प्रदीप, ६३. श्रेणिक चरित्र, ६४. अमृताशीत, ६५. अगपण्णति, ६६. पार्श्व पुराण, ६७. मल्लिनाथ पुराण, ६८. विमलनाथ पुराण, ६९. नेमिनाथ पुराण, ७०. प्रवचनसार, ७१. सुभाषित रत्नावली, ७२. धन्यकुमार चरित्र, ७३. सिद्धिप्रिय स्तोत्र, ७४. सार—चतुर्विंशतिका, ७५. जम्बूस्वामी चरित्र।

७५ ग्रन्थो के प्रकाशन की योजना के साथ ही साथ भारत के विभिन्न नगरो मे ७५ धार्मिक शिक्षण शिविरो का आयोजन किया जा रहा है और ७५ पाठशालाओ की स्थापना भी की जा रही है। इस ज्ञान-यज्ञ मे पूर्ण सहयोग करने वाले ७५ पाठशालाओ की स्थापना भी की जा रही है। इस ज्ञान-यज्ञ मे पूर्ण सहयोग करने वाले ७५ विद्वानो का सम्मान एव ७५ युवा विद्वानो को प्रवचन हेतु तैयार करना तथा ७७७५ युवा वर्ग से सप्तव्यसन का त्याग कराना आदि योजनाएं इस हीरक जयन्ती वर्ष मे पूर्ण की जा रही हैं।

सम्प्रति आचार्यवर्य पूज्य विमलसागरजी महाराज के प्रति देश एवं समाज अत्यन्त कृतज्ञता ज्ञापन करता हुआ उनके चरणों मे शत-शत नमोऽस्तु करके दीर्घायु की कामना करता है। ग्रन्थो के प्रकाशन में जिनका अमूल्य निर्देशन एव मार्गदर्शन मिला है। वे पूज्य उपाध्याय भरतसागरजी महाराज एवं माता स्याद्वादमति जी हैं। उनके लिये मेरा क्रमशः नमोऽस्तु एवं वन्दामि-अर्पण है।

उन विद्वानो का भी आभारी हूँ जिन्होंने ग्रन्थो के प्रकाशन में अनुवादक, सम्पादक एव सशोधक के रूप मे सहयोग दिया है। ग्रन्थो के प्रकाशन मे जिन दाताओ ने अर्थ का सहयोग करके अपनी चञ्चला लक्ष्मी का सदुपयोग करके पुण्यार्जन किया उनको धन्यवाद ज्ञापित करता हूँ। ये ग्रन्थ विभिन्न प्रेसों में प्रकाशित हुए एतदर्थं उन प्रेस सचालकों को जिन्होंने बड़ी तत्परता से प्रकाशन को कार्य किया का भी धन्यवाद ज्ञापित करता हूँ। अन्त मे उन सभी सहयोगियो का आभारी हू जिन्होंने प्रत्यक्ष-परोक्ष रूप मे सहयोग प्रदान किया है।

प्र. पं. धर्मचन्द शास्त्री
अध्यक्ष
भारतवर्षीय अनेकान्त विद्वत् परिषद्

## ❀ श्री वादीभसिंह सूरि का परिचय ❀

आपका जन्मनाम ओडयदेव, दीक्षानाम अजितसेन और पाण्डित्योपार्जित उपाधि (नाम) वादीभसिंह है।

गद्यचिन्तामणि ग्रन्थके 'श्रीपुष्पसेन मुनिनाथ इति प्रणीतः' इत्यादि पद्य से स्पष्ट है कि आप श्रीपुष्पसेन मुनि के शिष्य थे।

आपका जन्मस्थान प्रायः अज्ञात-सा है। फिर भी विद्वज्जनों ने तमिलप्रदेश के पोलोरु तालुका के तिरुमलै नामक प्राचीनक्षेत्र में आपका जन्म सिद्ध किया है। मैसूरप्रान्त का 'पोम्बुच्च' क्षेत्र आपके प्रचार का केन्द्र था। मैसूर राज्य और पोम्बुच्च के विभिन्न स्थानो के शिलालेख इस विषय के साक्षी हैं।

आप तर्क, व्याकरण, छन्द, काव्य, अलङ्कार और कोश आदि ग्रन्थो के पूर्ण मर्मज्ञ थे। आपके वादित्वगुण की विद्वत्समाज में कितनी धाक थी इस बात का निदर्शन आपकी 'वादीभसिंह' उपाधि ही पर्याप्त है। साधारण श्रावक से लेकर बड़े-बड़े राज्य कर्मचारी तक आपके परम भक्त थे। श्रवणबेल-गोल की मल्लिषेण प्रशस्ति से शान्तिनाथ और पद्मनाभ नामक आपके दो शिष्यो का उल्लेख पाया जाता है। पोम्बुच्च के न३७ सन् ११४७ के एक स्तम्भलेख से यह भी विदित होता है कि पम्पादेवी नामक आपकी एक विदुषी शिष्या भी थी, जो तैल-सान्तर की सुपुत्री और बिम्बसार की भगिनी थी।

श्रीयुत टी० सी० कुप्पुस्वामी, प्रोफेसर एस० श्रीकण्ठ शास्त्री, और श्रीयुत पं० नाथूरामजी और "संस्कृत साहित्य का संक्षिप्त इतिहास" के लेखकद्वय वादीभसिंह को दशमी शताब्दी का विद्वान् मानते हैं। परन्तु न्यायाचार्य श्रीमान् पं० दरबारीजी कोठिया ने अनेकान्त में प्रकाशित अपने एक लेख में बारहवीं

शताब्दी के अनेक शिलालेखों के आधार पर वादीभसिंह का उपस्थितिकाल ग्यारहवी शताब्दी का उत्तरार्ध प्रमाणित किया है। क्षत्रचूडामणि के अन्त में 'राजतां राजाराजोऽयम्' इत्यादि पद्य से भी आपने वादीभसिंह को ११ वीं शताब्दी के उत्तरार्ध का चोलवंशीय राजराज के समय का विद्वान् साबित किया है।

वादीभसिंह की दो कृतियां उपलब्ध हैं। पहली क्षत्र-चूडामणि तथा दूसरी गद्यचिन्तामणि। इनमें पहला पद्यकाव्य और दूसरा गद्यकाव्य है। इनमें क्षत्रचूडामणि तो खासा नीति-ग्रन्थ ही कहा जा सकता है। इसके प्रायः प्रत्येक श्लोक के उत्तरार्ध में नीति कही गई हैं। आपकी गद्यचिन्तामणि की विवेचनशैली तो महाकवि "बाण की रचनापद्धति को भी परास्त करती है।

अष्टसहस्री ग्रन्थ के मङ्गलाचरणगत पद्य पर प्रदत्त 'तदेवं महाभागैः' इत्यादि टिप्पण से यह भी ध्वनित होता है कि आचार्य समन्तभद्र की आप्त मीमांसा पर भी वादीभसिंह ने कोई टीका अवश्य बनाई थी। सम्भव है इसके अतिरिक्त आपने न्याय का भी कोई मौलिक ग्रन्थ भी बनाया हो।

—मोहनलाल शास्त्री।

# जीवन्धर-कुमार चरित्र

## प्रथम लम्ब

मध्यलोक मे असख्यात द्वीप—समुद्रो के बीच एक जम्बूद्वीप है। उसमे दक्षिण दिशा की ओर भरत क्षेत्र मे हेमाङ्गद नामक एक प्रदेश है। उसमे राजपुरी राजधानी है। वहा सत्यन्धर राजा था और उनके विजया रानी थी। राजा अपनी रानी पर इतने मोहित थे कि उनका मन राज्य काज मे नही लगता था।

इसी कारण एक समय आप अपना राज्य काष्ठाङ्गार मत्री को देने के लिए तैयार हो गये। उस समय कुछ मत्रियो ने राजा को समझाया कि आप ऐसा नही करें। किन्तु विषयासक्ति वश राजा ने किसी की वात न मानी और काष्ठाङ्गार को राज्य दे ही दिया।

एक समय महारानी विजया ने रात्रि के पिछले भाग मे 'दृष्टि-गोचर होकर नष्ट हुआ अशोकवृक्ष, मुकुटसहित नवीन अशोकवृक्ष और आठ मालायें" ऐसे तीन स्वप्न देखे। प्रात.कालिक क्रियाओ से निवृत्त होकर स्वप्नो का फल जानने के अभिप्राय से वह शीघ्र ही महाराज सत्यन्धर के पास पहुँची।

महाराज सत्यन्धर ने स्वप्नो को सुन कर उनका फल बतलाया, कि—मुकुट सहित अशोक वृक्ष भविष्य मे तुम्हारे पुत्रोत्पति की और आठ मालायें उसकी आठ स्त्रियो को सूचित करती है। इसके बाद महारानी ने पूछा, कि हे स्वामिन् ! "दृष्टिगोचर होकर नष्ट हुआ अशोकवृक्ष" रूप प्रथम स्वप्न क्या सूचित करता है ? महाराज अब भी उस स्वप्न के फल को स्पष्ट नही कर सके, परन्तु उस समय उनके चेहरे पर कुछ विषाद की रेखा दिखाई दे रही थी, जो भविष्य मे होने वाले अनिष्ट को स्पष्ट करती थी। इस अमङ्गल (सत्यन्धर की मृत्यु)की सम्भावना से उसी समय महारानी का दुःख समुद्र उमड पड़ा। तव महाराज सत्यन्धर ने बडी कठिनाई से समझा बुझाकर रानीको शान्त किया।

कुछ समय वाद रानी गर्भवती हुई। गर्भ के लक्षणो को देख कर अपनी मृत्यु का समय निकट समझ सत्यन्धर ने उसी समय एक प्रसिद्ध वढई को वुलाकर एक मयूराकृति-यन्त्र ( हवाई जहाज ) वनवाया और अपने अनिष्ट की आशका से रानी के गर्भ (वश) की रक्षा के लिये उसे मयूराकृति-यन्त्र मे विठाकर आकाश मे उडाने का अभ्यास करने लगे।

एक समय कपटी काष्ठाङ्गार ने विचारा कि महाराज सत्यन्धर के जीवित रहते हुए मैं पूर्ण स्वतन्त्र नही हूँ, इसलिये उन्हे मार कर मुझे स्वतत्र राजा वन जाना चाहिये। अतएव उसने वहाना वना कर अपने मन्त्रियो से कहा कि राजा को मार कर अपनी रक्षा करने और स्वतत्र राजा वन जाने के लिये एक देव आकर मुझसे सदा प्रेरणा करता है। इस विपय मे आप कर्त्तव्यमार्ग का निर्णय कीजिये।

यह सुन मंत्रियो ने काष्ठाङ्गार के इस दुरभिप्राय की घोर निन्दा की, परन्तु उसके साले, मथन ने उसकी वात की प्रशसा कर दी, जिससे काष्ठाङ्गार का दुःसाहस और भी वढ गया और उसने राजा को मारने के लिये भारी सेना भेज दी।

महाराज सत्यन्धर ने द्वारपाल से सेना के आने का समाचार जब सुना, तव उन्होने शीघ्र ही रानी को उस यंत्र मे विठा कर आकाश मे उडा दिया और स्वयं युद्ध करने को तत्पर हो गये। वहुत समय तक युद्ध करने पर उसमे होने वाले व्यर्थ जनसहार से विरक्त हो उन्होने समस्त परिग्रह छोड़ कर आत्मस्वरूप का चिन्तवन करते हुए सल्लेखना-पूर्वक शरीर छोड़ा और स्वर्ग मे देवपर्याय प्राप्त की। उनके वियोग से समस्त देश मे आतक छा गया।

वह मयूराकृति-यन्त्र राजपुरी की श्मशान भूमि मे गिरा। वहाँ उसी दिन उस रानी के पुत्र पैदा हुआ। उस पुत्र के पुण्य से एक 'चम्पक-माला' नामक देवी धाय का वेप धारण कर उसी समय वहाँ आई।

उसने अपने अवधिज्ञान से जान कर विजया को आश्वासन देकर कहा कि हे देवी ! इस पुत्र के पालन की चिंता मत करो । एक कुलीन व्यक्ति इस पुत्र का राजकुमारो के योग्यरीति से पालन करेगा । उस देवी की सम्मति से वह रानी उस पुत्र को राजनामाङ्कित अँगूठी पहिना कर समीप मे ही छिप गई ।

उस नगरी के सेठ गन्धोत्कट के यहां एक पुत्र उसी दिन पैदा होकर मर गया था । उसके मृत्यु-सस्कार के लिये वह उसी श्मशान मे गया और वहां अपने मृतपुत्र का अन्तिम सस्कार तक एक अवधिज्ञानी मुनिराज के कथनानुसार वहा अन्य पुत्र की तलाश करने लगा, तब उसने वहां एक पुत्र को पडा हुआ देख कर उठा लिया । तथा समीप मे छिपी हुई विजया के द्वारा दी गई 'जीव' आशीर्वाद को सुनकर उसका जीवन्धर नाम रखा और घर आकर अपनी सुनन्दा नामक स्त्री पर कृत्रिम क्रोध कर कहा कि तुमने जीवित पुत्र को मरा कैसे कह दिया ? वह भोली सेठानी भी उस पुत्र को गोद मे लेकर बहुत प्रसन्न हुई । और अपना ही पुत्र समझकर भलीप्रकार उसका पालन भी करने लगी ।

पुत्र-प्राप्ति की खुशी मे गन्धोत्कट ने एक बडा भारी उत्सव मनाया, उस उत्सव को मूर्ख काष्ठाङ्गार ने अपने राजा होने की खुशी मे किया गया उत्सव समझ गन्धोत्कट को बहुत पारितोषिक दिया । इधर उस देवी ने उस रानी को भी दण्डक वन मे स्थित एक तपस्वियो के आश्रम मे पहुंचा दिया और निश्चिन्त होकर अपने स्थान को चली गई ।

कुछ समय बाद सुनन्दा के एक पुत्र और हुआ । उसका नाम नन्दाढ्य रखा गया । उससे जीवन्धर की शोभा और भी बढ़ गई । उस दिन राजपुरी के उत्तम कुलो मे जितने बच्चे पैदा हुए थे, उन्हे काष्ठाङ्गार ने गन्धोत्कट के यहां भिजवा दिया । उनके साथ जीवन्धर का पोषण होने लगा । पांच वर्ष की उम्र मे जीवन्धर का यथाविधि विद्यासंस्कार किया गया ।

## ❀ द्वितीय लम्ब ❀

गन्धोत्कट सेठ ने समस्त विद्याओ मे निपुण 'आर्यनन्दी' महाराज से जीवन्धर को विद्याभ्यास कराया। गुरुने भी विनय और सेवा मे प्रसन्न होकर उन्हे समस्त विद्याओमे उद्भट विद्वान् बनाया। एक दिन आर्यनन्दी मुनि ने अपना पूर्व वृत्तान्त किसी अन्यजन की कथा के बहाने से जीवन्धर को सुनाया कि विद्याधर लोक मे लोकपाल नामक एक राजाने क्षणनश्वर मेघ को देखकर संसार तथा भोग आदिक की अनित्यता जान पुत्र को राज्य दे मुनिदीक्षा धारण की। पापकर्म के उदय से वह भस्मक रोग से पीड़ित हो भ्रष्ट होकर पाखण्ड वेष धारण कर स्वच्छन्द प्रवृत्ति करने लगा।

दैवयोग से एक दिन भोजन करने के समय वह मुनि तुम्हारे घर गया। वहां पर तुमने उसे अत्यन्त भूखा जान कर अपने रसोइया को आज्ञा दी; कि इसको भर पेट भोजन कराओ। तुम्हारे घरमे बना हुआ सम्पूर्ण भोजन खा लेने पर भी उसकी भूख शान्त नहीं हुई तब अपने भोजन मे से तुमने एक ग्रास उसे दिया, जिससे उसका भस्मक रोग तत्काल दूर होगया। तब उसने भी इस महान उपकार के बदलेमे आपको विद्याप्रदान करना ही सर्वोत्तम समझ तुम्हे उद्भट विद्वान् बनाया। अपने गुरु का पुनीत परिचय पाकर जीवन्धर को अधिक प्रसन्नता हुई।

गुरुदेव ने यह भी बताया कि "तुम सत्यन्धर महाराज के पुत्र हो और काष्ठाङ्गार ने तुम्हारे पिता को मार डाला है।" इस बात को सुनते ही जीवन्धर कुमार अतिशय क्रोधित होकर काष्ठाङ्गार से अपने पिता के प्राणघात का बदला लेने के लिये तैयार हो गया। किन्तु गुरु ने उसे अल्पवयस्क देख समझा बुझा कर एक वर्ष तक न लड़ने की उससे प्रतिज्ञा कराली। मुनिराज ने जीवन्धर को समयोपयोगी अन्य शिक्षायें भी दीं। पश्चात् वे पुनर्दीक्षा धारण कर मोक्ष पधारे।

उसी राजपुरी नगरी मे नन्दगोप ग्वाल रहता था। एक दिन कुछ भीलों ने जगल मे ग्वालो की गायें रोक ली। जिससे वह दुःखित

होकर अपने साथियो को लेकर काष्ठाङ्गार राजा के समीप आया और गायो को वापिस कराने के लिये प्रार्थना करने लगा। तब काष्ठाङ्गार ने व्याधों को जीतने के लिये बड़ी भारी सेना भेजी, किन्तु जब वह व्याधों को परास्त नही कर सकी, तब नन्दगोप ने अपने गोधन की रक्षा के हेतु सम्पूर्ण नगर मे यह ढिंढोरा पिटवाया, कि जो व्यक्ति भीलो से हमारी गायें छुडा लावेगा उसे मैं सुवर्ण की सात पुतलियां दहेज मे देकर अपनी गोविन्दा नामक पुत्री व्याह दूंगा। यह सुनकर जीवन्धरकुमार वन मे गये और व्याधो को जीत कर गायें छुडा लाये।

प्रतिज्ञानुसार नन्दगोप ने भी कन्या-प्रदान करने के लिये जलधारा छोडी। किन्तु जीवन्धरकुमार ने उसके साथ स्वय विवाह करना उचित नही समझ अपने मित्र पद्मास्य के साथ उसका विवाह करा दिया।

## ★ तृतीय लम्ब ★

राजपुरी नगरी मे श्रीदत्तनामक वैश्य रहता था। उसके पास पितृजनो के द्वारा उपार्जित अधिक धन था, तो भी उसके अपने हाथ से धन कमाने की इच्छा हुई। तब वह शुभ मुहूर्त मे व्यापार के निमित्त अन्य द्वीप को गया और व्यापार से धन-सम्पन्न होकर नौका (जहाज) पर माल लदा कर स्वदेश को लौटा। उस समय मूसलाधार वृष्टि से उसकी नौका समुद्र मे डूबने लगी। तब उस नौका पर बैठे हुये साथियो को शोक मग्न देख कर श्रीदत्त ने बहुत समझाया और धैर्य बधाया।

नौका के डूबते समय उस श्रीदत्त को दैवयोग से उस समुद्र मे एक प्रस्तूप मिल गया। उस पर बैठ कर वह समुद्र के किनारे पहुंचा।

समुद्र के किनारे पर उसे एक अपरिचित मनुष्य मिला। श्रीदत्त ने उससे अपना सारा समाचार कहा। आगन्तुक महाशय ने भी अपने किये हुये षड्यंत्र को थोड़ी देर के लिये छिपा कर श्रीदत्त की वह करुण कहानी सुनी। पश्चात् वह किसी वहाने से श्रीदत्त को विजयार्ध पर्वत पर ले गया और यह समाचार सुनाया।

गन्धार देश की नित्यालोका नगरी के राजा मेरे स्वामी गरुडवेग के साथ आपकी कुलपरम्परागत मित्रता है। उन्होंने अपनी सुपुत्री के विवाह मे सहायता लेने के हेतु आपको बुलाने के लिये मुझे आपके पास भेजा है, इसलिये कार्य की अनिवार्यतावश और उपायान्तर के न होने से नौका डूबने का भ्रम करके मैं ( धरनामक विद्याधर ) आपको यहा लाया हूँ। वास्तव मे आपकी नौका डूबी नहीं है। इससे अब आप निश्चिन्त होकर अपने मित्र गरुडवेग से मिलने की कृपा कीजिये।

नौका के डूबने को भ्रममात्र जान प्रसन्न होकर श्रीदत्त भी गरुडवेग राजा से मिला। राजा ने भी उसका समुचित सत्कार किया तथा अपनी गन्धर्वदत्ता नामक सुपुत्री उसे सौंप दी और कहा कि इसके जन्मलग्न मे ज्योतिषियो ने कहा था, कि राजपुरी मे जो व्यक्ति वीणा बजाने मे इसे जीतेगा वही इसका स्वामी होगा। इसलिये आप इसका सुयोग मिलाने के लिये इस पुत्री को राजपुरी ले जाइये।

वह श्रीदत्त गन्धर्वदत्ता को लेकर अपने घर आया और उसने अपनी स्त्री से उसका सारा-समाचार कहा। पश्चात् उसने काष्ठाङ्गार राजाकी सम्मति लेकर देश देशान्तरमें यह घोषणा कराई कि जो व्यक्ति मेरी गन्धर्वदत्ता सुपुत्री को वीणा मे जीतेगा, उसे कन्या व्याह दूंगा।

इस घोषणा को सुन दूर दूर के अनेक राजा महाराजा गन्धर्वदत्ता की चाह से वीणा मण्डप मे आये किन्तु गन्धर्वदत्ता ने अपनी परिवादिनी नामक वीणा बजा कर उन्हे परास्त कर दिया, परन्तु वीणावादन मे निपुण जीवन्धर ने अपनी घोषवती नामक वीणा बजाकर गन्धर्वदत्ता को क्षणमात्र मे परास्त कर दिया। तब गन्धर्वदत्ता ने पराजय को विजय से भी उत्तम मानकर जीवन्धर के गले मे वरमाला डाल दी।

इस घटना को देख जीवन्धर के उत्कर्ष को न सह कर दुष्ट काष्ठाङ्गार ने अभ्यागत कुछ राजाओं को जीवन्धर के विरुद्ध भडका दिया। तब उन्होंने जीवन्धर के साथ युद्ध किया, किन्तु वे सब पराजय को प्राप्त हुये और गन्धर्वदत्ता का जीवन्धर के साथ पाणिग्रहण हो गया।

# .·. चतुर्थ लम्ब .·.

एक समय वसन्त ऋतु के आने पर नगर निवासियो ने जलक्रीडा का उत्सव मनाया। जीवन्धर भी अपने मित्रो के साथ जलक्रीडा को देखने नदी पर गये। वहा हवन की सामग्री को जूंठा कर देने के कारण कुछ ब्राह्मणो ने एक कुत्ते को अधमरा कर दिया था। दयालु जीवन्धर ने उसे मृत्यु से बचाने की बहुत कोशिश की, किन्तु अधिक घायल हो जाने से सफल न हो उसके परभव के सुधार के हेतु उन्होने उसे मरते समय णमोकारमत्र' सुनाया वह कुत्ता मरने पर मत्र के प्रभाव से यक्षेन्द्र हुआ। तब वह अवधिज्ञान से अपने पूवभव का समस्त वृत्तान्त जान कर कृतज्ञतावश शीघ्र जीवन्धर के पास आया। जीवन्धर ने उससे उसका परिचय पूछा, तब उसने भी पूर्व वृत्तान्त सुनाया। पश्चात् "हे सज्जन! मैं आपका सेवक हू, जब आप पर कोई आपत्ति आवे, तब मेरा स्मरण करना, मैं उसी समय आकर आपकी आपत्ति दूर करूँगा" यह कह कर वह यक्षेन्द्र अदृश्य हो गया।

सुरमजरी और गुणमाला नामक दो सखियाँ भी वह जलक्रीडा देखने नदी पर आईं। उनके पास भिन्न भिन्न दो प्रकार के स्नानोपयोगी चूर्ण थे। उन दोनो सखियो मे 'किसका चूर्ण उत्तम है' इस प्रकार वाद विवाद छिड गया। अन्त मे दोनो ने प्रतिज्ञा की कि जिसका चूर्ण अनुपयोगी सिद्ध होगा, वह इस नदी मे स्नान नही करे। उक्त निश्चय के अनुसार उन दोनो ने थोडा थोडा चूर्ण देकर अपनी अपनी दासियो को चूर्णपरीक्षक विद्वानो के पास भेजा। वे दासियाँ अन्य विद्वानो से चूर्ण की परीक्षा कराकर अन्त मे जीवन्धर के पास आई और चूर्ण की परीक्षार्थ प्रार्थना करने लगी।

जीवन्धर ने निष्पक्ष परीक्षा कर गुणमाला के चूर्ण को समयोचित सगुण और उपयोगी बतलाया। तब सुरमञ्जरी की दासी क्रोधित होकर बोली, कि जिस प्रकार अन्य विद्वानो ने पक्षपात कर गुणमाला के चूर्ण को उत्तम बतलाया है, उसी प्रकार आप भी कह रहे हैं, मालूम होता है कि आप भी उन्ही के सहपाठी हैं। तब जीवन्धरकुमार ने दोनो चूर्णो को

अलग अलग ऊपर फेंका, तब गुणमाला के चन्द्रोदय नामक चूर्ण पर भौंरे मडराने लगे, जिससे सुरमजरी का चूर्ण स्वयमेव अनुपयोगी सिद्ध हो गया। पश्चात् दोनो दासियो ने जाकर अपनी स्वामिनियो से चूर्ण-परीक्षा का सारा समाचार कहा जिसे सुनकर सुरमञ्जरी वहुत रुष्ट हुई।

गुणमाला ने सुरमजरी को बहुत मनाया पर वह न मानी और अपनी प्रतिज्ञानुसार बिना स्नान किये ही वहाँ से घर लौट गई। उसने यह प्रतिज्ञा भी की, कि मैं जीवन्धर को छोडकर अन्य किसी पुरुष को देखूंगी भी नहीं।

गुणमाला स्नान कर जब अपने घरको लौट रही थी तब रास्ते मे काष्ठाङ्गार के एक मदोन्मत्त हाथी ने उसे आ घेरा। उस समय गुणमाला के कुटुम्बी और नौकर उसे वही छोड़कर भाग गये, किन्तु प्रियम्वदा सखी ने उसे अपने पीछे खडी कर रक्षा करने का प्रयत्न किया। इतने मे ही जीवन्धरकुमार नदी से लौटकर अकस्मात् वहा आ पहुंचे और उन्होने उस हाथी को अपने कुण्डल से ताडित कर वहा से भगा दिया।

उस समय जीवन्धर और गुणमाला मे परस्पर प्रेमाकुर का बीज जम गया। गुणमाला ने घर आकर जीवन्धर के पास प्रेमपत्र भेजा। जीवन्धर ने भी अनुकूल उत्तर देकर उसे सतुष्ट किया। पश्चात् गुणमाला के माता पिता ने इस दोनो के प्रेम का समाचार सुन कर जीवन्धर के साथ गुणमाला का विवाह कर दिया।

## ∴ पंचम लम्ब ∴

जीवन्धरकुमार द्वारा तिरस्कृत हाथी ने खाना पीना भी छोड़ दिया। यह सुन अनङ्गमाला के वरण आदि कारणो से पूर्व से क्रुद्ध काष्ठाङ्गार उन जीवन्धर पर और भी क्रुद्ध हो गया और उसने जीवन्धर को पकड लाने के लिये अपनी सेना भेजी। तब जीवन्धर भी अतिशय क्रुद्ध होकर युद्ध की तैयारी करने लगे परन्तु गन्धोत्कट ने उन्हें युद्ध से रोक दिया और पीछे से हाथ बांध कर नम्रतापूर्वक काष्ठाङ्गार की सेवा में स्वयं उपस्थित कर दिया।

काष्ठाङ्गार ने उसे बचा हुआ देख कर भी मार डालने की आज्ञा दे दी। तब जीवन्धर ने यक्षेन्द्र का स्मरण किया। वह तुरन्त वहा आया और जीवन्धर को अपनी विक्रियाशक्ति से चन्द्रोदय पर्वत पर ले गया। वहा उसने क्षीरसागर के जल से उनका अभिषेक किया और इच्छानुकूल वेषधारण करने मनोमोहक गान गाने तथा हालाहल विष को भी दूर करने मे शक्तिशाली तीन मत्र भी उन्हें दिये। अवधिज्ञान से जान कर उसने यह भी कहा कि 'आप एक वर्ष मे ही राजा हो जावेंगे और राज्यसुख का भोग कर अन्त मे मोक्ष प्राप्त करेंगे'।

जीवन्धरकुमार घूमते हुये एक वन मे आये। वहा चारो ओर लगी हुई दावाग्नि से जलते हुये हाथियो को देख दयार्द्र हो उन्होने सदय हृदय से जिनेन्द्रदेव का स्तवन किया, जिसके प्रभाव से उसी समय मेघवृष्टि हुई जिससे उन हाथियो की रक्षा हुई।

वहाँ से रवाना होकर अनेक तीर्थ स्थानो की वन्दना करते हुए वे चन्द्राभा नगरी मे पहुचे। वहा के राजा धनमित्र की सुपुत्री पद्मा को साप ने काट खाया था। जीवन्धर ने अपने मत्र के प्रभाव से उसे तत्काल जीवित कर दिया। तब राजा ने बहुत सन्मान कर आधा राज्य दे अपनी उस पद्मा नामक कन्या का उनके साथ विवाह कर दिया।

## ❀ षष्ठ लम्ब ❀

जीवन्धर स्वामी कुछ दिन चन्द्राभा नगरी मे रह कर बिना कहे ही वहाँ से चल दिये। मार्ग मे अनेक तीर्थस्थानो की बन्दना करते हुये वे एक तपस्वियो के आश्रम मे पहुचे। वहा पर उन्होने तपस्वियो को मिथ्या तप करते हुये देखा, तब यथार्थ तप और सच्चे धर्म का स्वरूप समझा कर उन्हे जिनेन्द्रप्रणीत धर्म मे प्रवृत्त किया।

इसके बाद वहाँ से रवाना होकर वे दक्षिणदेश के एक सहस्रकूट चैत्यालय मे पहुचे। वहा पर जिनमन्दिर के किवाड बन्द देख कर बाहर से ही जिनराज की स्तुति करने लगे। उस जिनमन्दिर के किवाड बहुत समय से बन्द थे, वे उनकी स्तुति के प्रभाव से तत्काल खुल गये।

पूर्व से वहा रहने वाला गुणभद्र नामक एक मनुष्य यह समाचार देखकर जीवन्धर के पास आया। जीवन्धर ने उससे पूछा, कि तुम कौन हो ? और यहा किस लिये रहते हो ? उसने कहा कि मैं क्षेमपुरी मे रहने वाले सुभद्र सेठ का गुणभद्र नामक नौकर हूँ। उनकी क्षेमश्री नामक कन्या के जन्मलग्न मे ज्योतिषियो ने बतलाया था कि यहां जिसके आने पर इस सहस्रकूट चैत्यालय के किवाड खुल जावेंगे वही इसका पति होगा। भाग्यवश आज आपके शुभागमन से इस चैत्यालय के किवाड खुल गये हैं। इसलिये कुछ समय आप यहाँ पर ही ठहरने की कृपा कीजिये। जिससे मैं आपके शुभागमन की सूचना अपने स्वामी को दे आऊँ। ऐसा कह कर वह मनुष्य शीघ्र ही अपने स्वामी के पास गया और उसने जीवन्धर का सारा समाचार अपने स्वामी से कह सुनाया।

सुभद्र भी उस बात को सुनकर शीघ्र ही उस चैत्यालय मे आया और जीवन्धर को देख कर उनके वैभवादि का निर्णय कर उन्हे अपने घर ले गया। कुछ समय बाद उसने शुभ मुहूर्त मे अपनी सुपुत्री क्षेमश्री के साथ उनका विवाह कर दिया।

## ❀ सप्तम लम्ब ❀

जीवन्धर स्वामी क्षेमपुरी मे कुछ दिन रह कर वहाँ से अन्यत्र चल दिये। कुछ दूर पर उन्हे एक किसान मिला। उसे उन्होने भद्र जान वास्तविक सुख और श्रावकधर्म का लक्षण विशदरीति से समझा कर उसे श्रावक बनाया। और फिर आगे की ओर रवाना हुये।

जीवन्धरकुमार विश्राम करने के लिये एक वन मे बैठे थे कि वहा पर एक स्त्री आई। और उन पर आसक्त हो गई। वह विद्याधरी उन जीवन्धर को लुभाने के लिये निम्नप्रकार बात बनाकर कहने लगी। हे मान्यवर! "मैं एक विद्याधर की एक अनाथ कन्या हूँ। मेरा नाम अनङ्गतिलका है। मेरे छोटे भाई के साले ने जबर्दस्ती लाकर अपनी स्त्री के भय से मुझे यहा छोड दिया है"। इससे आप मेरी रक्षा करने की कृपा करें।

जीवन्धर उसकी वात सुनकर एकान्त मे परस्त्री से मिलने मे भयभीत हुये। वे वहाँ से रवाना होने के लिये तैयार ही हुये थे कि यह शब्द सुना कि हे प्राणप्यारी ! मुझे छोडकर तुम कहा चली गई, तुम्हारे विना मेरे प्राण निकल रहे हैं। यह शब्द सुनते ही वह स्त्री भी कोई वहाना वना कर वहां से शीघ्र ही अन्यत्र चली गई।

इतने मे ही वह शब्द कहने वाला व्यक्ति पास आकर जीवन्धर से कहने लगा कि हे मान्यवर ! मैं अपनी प्यारी स्त्री को इस वन मे विठा कर जल लाने के लिये गया था, वापिस आकर देखता हूँ तो वह यहाँ नही है। उसके विना मेरी विद्या भी नष्ट-प्राय हो गई। उसके ये वचन सुनकर जीवन्धरकुमार ने उस भवदत्त विद्याधर को वहुत समझाया, परन्तु जीवन्धर के उपदेश का उस पर जरा भी असर नही हुआ।

उस वन से रवाना होकर जीवन्धरकुमार हेमाभा नगरी के समीप पहुँचे। वहा पर एक वगीचे मे दृढमित्र राजा के सुमित्र आदि वहुत से राजकुमार अपने अपने वाणो द्वारा आम के फलों को तोडना चाहते थे। परन्तु धनुर्विद्या मे पूर्ण निपुण न होने से असफल होते थे, किन्तु जीवन्धर स्वामी ने एक ही वाण से वेधकर आमसहित वाण को हाथ मे लेकर उन राजकुमारो को दिखाया।

यह देख वडे राजकुमार ने जीवन्धर से कहा कि हे मान्यवर ! यह हेमाभा नगरी है, इसके राजा दृढमित्र हैं। उनके सुमित्र आदिक हम पुत्र हैं। हमे शिक्षा-सम्पन्न बनाने के लिये हमारे पिता धनुर्विद्या के ज्ञाता विद्वान् की खोज मे हैं। आप उनसे मिलने की कृपा करें। जीवन्धर भी उसके आग्रह के कारण दृढमित्र राजा से मिले। राजा की प्रार्थना से उन्होने राजकुमारो को धनुर्विद्या मे अतिनिपुण बना दिया। तव राजा ने इस महान् उपकार के वदले मे अपनी कनक माला कन्या का जीवन्धर के साथ विवाह कर दिया।

## ❀ अष्टम लम्ब ❀

किसी समय एक स्त्री मुस्कराती हुई जीवन्धर के पास पहुँची। उन्होने उससे पूछा, कि तुम यहाँ क्यो आई हो ? उसने उत्तर दिया कि आपके समान एक दूसरे मनुष्य को आयुधशाला मे देखकर आई हूँ। यह सुनकर जीवन्धर ने विचारा कि क्या मेरा छोटा भाई नन्दाढ्य यहाँ आया है ? उन्होने वहाँ जाकर देखा तो नन्दाढ्य को पाकर बहुत प्रसन्न हुये।

जीवन्धर ने नन्दाढ्य से यहाँ आने का समाचार पूछा, उसने कहा कि दुष्ट काष्ठाङ्गार से आपके घात का निश्चय कर मैं भाभी गन्धर्वदत्ता के पास गया। उनको स्वामी के वियोग से कुछ भी दुःखित न देखकर मैंने कहा कि भाभी आप अपने पति का असह्य वियोग होने पर भी ऐसी निश्चिन्त क्यो प्रतीत होती हैं ? उन्होने अपनी विद्या के बल से जान कर कहा कि तुम क्यो खेद करते हो ? तुम्हारे बडे भाई (मेरे पति) को यक्षेन्द्र अपने निवासस्थान पर ले गया है। वे आनन्दपूर्वक सुख शान्ति और सत्कार का भोग कर रहे है। यदि उनके दर्शन की इच्छा है, तो मैं अपनी विद्या के प्रभावसे शीघ्र उनके पास पहुंचाये देती हूँ। पश्चात् उन्होने मन्त्रपूर्वक एक शय्या पर सुलाकर यह पत्र देकर आपके समीप भेजा है।

जीवन्धर स्वामी ने गन्धर्वदत्ता का पत्र पढा, उसमें उसने गुणमाला का दुःख प्रकाशित किया था। परन्तु जीवन्धर ने पत्र पढ कर विद्याधरी गन्धर्वदत्ता के विषय मे ही खेद किया।

एक समय बहुत से ग्वाल राजद्वार के मैदान मे आकर चिल्लाने लगे, कि जगल मे बहुत से मनुष्यो ने हमारी गायें रोक ली है। उनके आक्रन्दन को सुनकर श्वसुर के रोकने पर भी जीवन्धरकुमार गायें छुडाने के लिये उस वन मे गये। उन्होने वहाँ जाकर देखा कि गायो को पकड़ने वाले सब मेरे मित्र ही हैं, जिन्हे गन्धर्वदत्ता ने भेजा था।

उन मित्रो के द्वारा अपना अभूतपूर्व अधिक सन्मान देख कर जीवन्धर को उनपर सन्देह हुआ। तब उन्होने एकान्त मे उनसे उसका

आपके वियोग से दु:खी हमलोग आपके समीप आरहे थे। मार्ग मे थकावट दूर करने लिये दण्डकवन मे ठहरे। वहा तपस्वियो का आश्रम था। एक स्थान मे हमे सौभाग्य से पूज्य माता का शुभ दर्शन हुआ। माताजी ने हम लोगों से पूछा कि तुम कहा से आये हो ? और कहां जा रहे हो ? तव हम लोगो ने अपनी घटना का सारा समाचार उन्हें सुनाया। उसको सुनकर उन्हें वहुत दु:ख हुआ। तव हम लोगो ने उन्हें बार वार आश्वासन दिया, कि आप चिन्ता न करें, उन्हे बचाकर यक्षेन्द्र अपने स्थान पर ले गया है। उस माता ने भी धैर्य धारण कर आपका सारा वृत्तान्त हमे सुनाया। इसके वाद हम लोग वहा से प्रस्थान कर आपके पास आये हैं।

उन्हें मित्रो से जव यह पता चला, कि अभी हमारी माता जीवित हैं, तव वे अपनी माता के दर्शन के लिये अत्यन्त उत्कठित हो गये और दण्डकवन मे आकर उन्होने अपनी माता का दर्शन किया। पुत्रमिलाप से माता भी गत सारा दु:ख भूल गई। उन्होने जीवन्धर से कहा कि हे वेटा! तुम्हारे पिता का राज्य भी है। जीवन्धर ने कहा कि हाँ माताजी मुझे भी मालूम है। पश्चात् उन्होने अपनी माता को अपने मामा के घर भेज दिया।

इसके वाद जीवन्धरकुमार राजपुरी नगरी मे आये। वहाँ का वृत्तान्त जानने के लिये वे इधर उधर घूम रहे थे। उस समय एक स्थान पर गेंद खेलती हुई एक जवान कन्या को देख कर वे मोहित हो गये। वे उसके दरवाजे के चवूतरे पर जा वैठे। इतने मे उस कन्या के पिता ने आकर उनसे कहा, कि ज्योतिषियो ने मेरी कन्या के जन्ममुहूर्त्त में कहा था, कि "तुम्हारे वहुत दिन से रखे हुये रत्न जिस मनुष्य के आने पर विक जावेंगे, वही इसका स्वामी होगा।" आज आपके आने पर हमारे सव रत्न विक गये हैं, इसलिये आप मेरी कन्या को वरण कीजिये। यह सुन कर जीवन्धर ने भी अपनी स्वीकृति दे दी। तब उस सागरदत्त वैश्य ने अपनी विमला कन्या का जीवन्धर के साथ विवाह कर दिया।

## ❀ नवम लम्ब ❀

जीवन्धरकुमार को वर के चिह्नो से विभूषित देख कर बुद्धिषेण नामक विदूषक ने उनसे कहा कि दूसरो से उपेक्षा की हुई कन्याओ के साथ विवाह करने मे आपका क्या महत्त्व है ? यदि आप पुरुषवर्ग की छाया भी न सहने वाली सुरमजरी के साथ विवाह कर सकें, तो आपका विशेष महत्त्व और सौभाग्य समझा जावेगा। उस विदूषक का वचन सुन कर जीवन्धर ने भी उस मानिनी सुरमजरी के साथ अपना विवाह करने का निश्चय किया।

उसी समय जीवन्धरकुमार ने यक्ष के द्वारा प्रदत्त मत्र के प्रभाव से वृद्ध ब्राह्मण का भेष बनाया और किसी प्रकार सुरमजरी के पास पहुँचे।

सुन्दरी ने उस वृद्ध ब्राह्मण को भूखा समझ कर भोजन कराया। भोजन कर चुकने पर कुछ आराम कर वृद्धदेव ने मत्र के प्रभाव से अति सुन्दर गान गाया। जिसे सुन कर सुरमजरी उसे अधिक शक्तिशाली समझ कर बोली कि आप गाने के समान अन्य बातें भी जानते हैं क्या ? उसने उत्तर दिया कि हाँ। तब उस सुरमजरी ने अपने इच्छित वर की प्राप्ति का उपाय पूछा। वृद्ध ने कहा, कि कामदेव के मदिर मे चल कर उसकी उपासना करो तुम्हे इच्छित वर प्राप्त हो जावेगा।

तब सुरमजरी उस वृद्ध की बात पर विश्वास कर कामदेव के मन्दिर मे गई और प्रार्थना करने लगी, कि हे देव ! आपके प्रसाद से मुझे जीवन्धर रूप पति की प्राप्ति हो। जीवन्धर स्वामी का मित्र बुद्धिषेण नामक विदूषक पहिले से ही कामदेव के मन्दिर मे आकर छिप गया था। उस विदूषक ने कहा कि तुझे वर प्राप्त हो चुका है, वह तेरे साथ ही है। भोली भाली सुरमजरी ने भी उस विदूषक के वचन को कामदेव का ही वचन मान लिया।

वृद्ध ने भी विदूषक का वचन सुनते ही अपना वेष बदल लिया। तब सुरमंजरी उसे जीवन्धर जान कर बहुत लज्जित हुई। इसके पश्चात् सुरमंजरी के पिता कुबेरदत्त ने शुभलग्न मे अपनी सुपुत्री सुरमंजरी का जीवन्धर के साथ विवाह कर दिया।

## ❀ दशम लम्ब ❀

सुरमजरी के साथ विवाह होने पर जीवन्धरकुमार अपने माता पिता सुनन्दा और गन्धोत्कट के पास आये। उन्होने अपनी धर्मपत्नी गन्धर्वदत्ता और गुणमाला को अपने समागम से प्रसन्न किया। पश्चात् राज्यप्राप्ति के विषय मे गधोत्कट के साथ सलाह की। उनकी सम्मति से वे अपने मामा गोविन्दराज के पास गये। गोविन्दराज विदेहदेश की धरणीतिलका नगरीके राजा थे। उन्होने जीवन्धर का वहुत सत्कार किया।

गोविन्दराज पहिले ही से जीवन्त्रर के राज्य को प्राप्त कराने की चेष्टा कर रहा था। जव जीवन्वर वहा पहुचे, तव उसने काष्ठाङ्गार के द्वारा भेजा हुआ सदेश अपने मन्त्रियो को सुनाया। उस सदेश मे काष्ठाङ्गार ने यह लिखा था, कि 'महाराज सत्यन्धर की मृत्यु एक मदोन्मत्त हाथी के द्वारा हुई थी, किन्तु अशुभकर्म के उदय से मैं ही उस अपयश का भागी हुआ हू। तो भी समझदार राजा इस वात को मिथ्या मानते हैं। यदि आप भी इस वात को मिथ्या मानकर यहाँ आकर मुझ से मिलने की कृपा करें, तो मैं विलकुल निःशल्य हो जाऊँगा।

सन्देश सुनाने के बाद गोविन्दराज ने मन्त्रियो से कहा, कि नीच काष्ठाङ्गार हम लोगो को जाल मे फँसाना चाहता है। इसलिये हम लोग भी इसी वहाने से उसकी चालाकी का मजा चखाने के लिये चलें। ऐसा विचार कर गोविन्दराज ने अपने राज्य मे इस वात का ढिढोरा पिटवा दिया कि काष्ठाङ्गार के साथ हमारी मित्रता हो गई है। पश्चात् शुभ-मुहूर्त मे वह गोविन्दराज, जीवन्धर को साथ लेकर राजपुरी को रवाना हुआ। वहाँ पहुँच कर उसने नगरी के वाहर ही अपनी सेना ठहरा दी।

गोविन्दराज ने वहाँ पहुँच कर एक सुन्दर स्वयम्वर मण्डप वनवाया। उसमे एक चन्द्रकयत्र बनवाकर इस वात की घोषणा कराई, कि जो व्यक्ति इस चन्द्रकयत्र का भेदन करेगा, उसे मैं अपनी लक्ष्मणानामक कन्या प्रदान करूंगा। उस घोषणा को सुनकर अनेक धनुर्धारी राजा वहाँ आये वा यन्त्र पर स्थित तीन सूकरोका भेदन करनेकी कोशिश करने

लगे, किन्तु इस कार्य मे सफलता प्राप्त करने के लिये कोई भी समर्थ नही हुआ। तब जीवन्धर ने अलातचक्र चढा कर अनायास ही उनका भेदन कर दिया। उस सुअवसर पर गोविन्दराज ने अन्य राजाओ के समक्ष जीवन्धरकुमार का परिचय देते हुये कहा, कि ये सत्यन्धर महाराज के सुपुत्र और मेरे भानजे जीवन्धर हैं। तव अन्य राजाओ ने भी यही कहा कि हम लोग भी इनकी चेष्टाओ से ऐसा ही अनुमान कर रहे थे।

जीवन्धर का परिचय सुनकर काष्ठाङ्गार को दारुण दुःख हुआ। वह मन मे विचारने लगा, कि मेरे साले मथन ने इसको मार दिया था, फिर यह दुष्ट कहाँ से आगया। मैंने इसके मामा को यहाँ बुलाकर अपने हाथ अपने पैरो पर कुल्हाडी पटकी है। अपने मामा का वल पाकर यह मेरा महान् अनर्थ करेगा। इस प्रकार चिन्तातुर काष्ठाङ्गार को जीवन्धर के मित्रो ने उनके साथ युद्ध करने को भड़का दिया। तव परस्पर युद्ध हुआ और काष्ठाङ्गार मारा गया। इसके वाद मामा गोविन्दराज ने अपनी सुपुत्री लक्ष्मणा का जीवन्धर के साथ विवाह कर दिया।

पश्चात् गोविन्दराज ने राजपुरी जाकर यक्षेन्द्र और अन्य राजाओं की उपस्थिति मे जीवन्धर स्वामी का राज्याभिषेक किया। जिससे जनता को वडा ही हर्ष हुआ। जीवन्धरकुमार ने राज्यासीन होकर नन्दाढ्य को युवराज वनाया और अन्य मित्रो को यथायोग्य पद प्रदान किये। प्रजा का वारह वर्ष तक का जमीन टैक्स माफ कर दिया। इसके वाद उन्होने अपनी समस्त स्त्रियों को बुलाकर सतुष्ट किया। गधर्वदत्ता को पटरानी का पद प्रदान किया और सुखपूर्वक राज्य करने लगे।

कुछ समय वाद महारानी विजया अपने सुपुत्र जीवन्धर को सुरीत्या राज्यशासन करते देख कर पुण्य और पाप का फल अपने मे ही प्रत्यक्ष कर संसार से विरक्त हो गई। साथ ही सुनन्दा को भी वैराग्य हो गया। तव वे दोनों वन मे गई और पद्मानामक आर्यिका से दीक्षा ग्रहण कर तपश्चरण करने लगीं।

महाराज जीवन्धर ने भी ऐसी सुख शान्ति और निर्विघ्नता से

राज्य किया कि तीस वर्ष क्षणमात्र के समान बीत गये। एक समय वसंत ऋतु मे जीवन्धर स्वामी अपनी आठो स्त्रियो के साथ जलक्रीडा करने के लिये एक बगीचे मे गये। वहाँ एक वानर ने अन्य वानरी से सभोग किया। इससे वानरी उस पर क्रुद्ध हो गई, तब वह वन्दर उस वानरी को प्रसन्न करने मे असमर्थ होकर अपनी स्वास रोक मरे हुये के समान बन कर जमीन पर लेट गया। उसकी उस हालत को देख कर वानरी को अत्यन्त दुःख हुआ। वह उसके पास आकर उसका बारबार आलिंगन करने लगी। तब कपटी वानर उठ खडा हुआ और उसने एक कटहल का फल तोड कर अपनी वानरी को दिया। किन्तु माली ने वानरी को भय दिखा कर उससे वह फल छीन लिया।

जीवन्धर महाराज यह सब घटना प्रत्यक्ष देख रहे थे, इससे उन्हे वैराग्य उत्पन्न हो गया। वे विचारने लगे कि यह वनपाल मेरे समान है। इस ससार मे किसी की भी सपत्ति स्थिर नही है। इस प्रकार बारह भावनाओ का चिन्तवन कर वे एक जिनमन्दिर मे गये। वहाँ पर उन्होने जिनराज की पूजन की। उस समय वहाँ एक चारण मुनि आये हुये थे, उनका धर्मोपदेश सुनकर जीवन्धर महाराज ने उनसे अपने पूर्वजन्म का वृत्तान्त पूछा।

चारण मुनि ने कहा—कि तुम पूर्वजन्म मे धातकीखंड द्वीप के भूमितिलक नगर मे पवनवेग राजा के यशोधर नामक कुमार थे। बाल्या-वस्था में तुम किसी हस के वच्चे को क्रीडा करने के लिये पकड लाये थे। उस समय तुम्हारे पिता ने तुम्हे अहिंसाधर्म का स्वरूप समझाया तब तुम्हे अपने इस काम पर बहुत पश्चात्ताप हुआ। उस समय पिता के रोकने पर भी तुमने अपनी आठ स्त्रियो के साथ जिनदीक्षा धारण कर ली थी। उसके प्रभाव से तुम स्वर्ग में आठ देवियो सहित उत्पन्न हुये थे। वहाँ से चल कर यहाँ पर ( राजपुरी मे ) सत्यंधर महाराज के पुत्र और आठ स्त्रियो के स्वामी हुये हो।

तुमने पूर्वजन्म मे हंस के बच्चे को माता पिता तथा स्थान से वियुक्त (अलग) कर पिंजडे में बन्द किया था, इसलिये ही तुम्हारा माता पिता से वियोग और काष्ठाङ्गार के द्वारा बन्धन हुआ है।

जीवन्धर महाराज उन मुनिराज का यह वचन सुन कर राज्य से विरक्त होकर राजमहल आये। वहाँ पर उन्होंने गन्धर्वदत्ता के सुपुत्र सत्यंधर को राज्य दे दिया और अपनी आठ स्त्रियों तथा नन्दाढ्य के साथ महावीर स्वामी के समवसरण में आ स्तुति कर उन सबके साथ जिनदीक्षा धारण की तथा घोर तपश्चरण से अष्टकर्म का नाश कर अविनश्वर मोक्ष पद प्राप्त किया। अब वहा पर वे अनन्त (सीमातीत) समय तक अनन्तसुख का अनुभव करेंगे।

लेखक—
**मोहनलाल शास्त्री,**
काव्यतीर्थ,

इति जीवन्धरचरित्रं समाप्तम्



श्री रतनलालजी राणा एवं उनकी धर्मपत्नी श्रीमती उमरावदेवीजी राणा जिन्होंने अपने परिग्रह को सीमित कर जीवन धर्मचर्या में समर्पित कर रखा है।

# मुरलीधरजी राणा की नशियाँ
## खान्नियाँ, जयपुर

जयपुर से लगभग ५ किलोमीटर दूर पूर्व की ओर आगरा रोड पर चारो ओर पहाडियो व मिट्टी के टीलो से घिरा हुआ अत्यन्त रमणीक स्थान है जो जयपुर का नन्दनवन कहा जा सकता है, यह स्थान 'खान्या' के नाम से प्रसिद्ध है। उस समय जयपुर के शासक महाराजाधिराज श्री रामसिंहजी थे। आचार्यों के उपदेश से प्रेरितहोकर श्री मुरलीधरजी राणा नामक दि० जैन अग्रवाल श्रावक ने पहाडी पर जो आज-कल चूलगिरि के नाम से विख्यात है— मन्दिर निर्माण की योजना बना डाली, उसका मुहूर्त कर दिया तथा चरण स्थापित कर दिये; किन्तु नीचे ही रूपनिवास बाग मे रहने वाले तत्कालीन शासक ने इस पहाडी पर मन्दिर निर्माण की अनुमति नही दी।

किन्तु धार्मिक भावना मे प्रगाढ जिन-धर्म प्रेमी ने इसी पहाडी के नीचे बाग व जमीनें खरीद कर मन्दिर निर्माण करने की योजना बनाई व तत्कालीन महाराणी शिशोदियाजी, जिनके नाम से शिशोदिया राणी

का बाम है, से प्रार्थना कर मन्दिर पहाडी के नीचे बनाने की अनुमति प्राप्त की व बाग तथा पीछे पहाडी तक की जमीन व पश्चिम की तरफ मिट्टी के टीले तक की भूमि क्रय कर मन्दिर निर्माण का कार्य तेजी से प्रारम्भ करदिया तथा मिती वैसाख शुक्ला ५ रविवार संवत् १९१५ को मन्दिर की सगमरमर की वेदी मे मूल नायक १००८ श्री वासुपूज्य जिनेन्द्र भगवान की मूंगे के रंग की प्रतिमा प्रतिष्ठित कराई ।

श्री मुरलीधरजी राणा के स्वर्गवास के पश्चात् उनके ज्येष्ठ पुत्र श्री ईश्वरलालजी राणा ने मन्दिर का बाकी निर्माण कार्य पूरा कराया, तथा मन्दिर मे स्वर्ण व रङ्गो से आकर्षक चित्राम बनाये, स्वर्ण का इतना भारी कलापूर्ण कार्य दुर्लभ है जो कहीं देखने मे नही आता । मन्दिर मे २ चैत्यालय व मूल वेदी के पीछे जालियो मे भी प्रतिमायें विराजमान कराई । मन्दिर के पीछे साधुओ व श्रावको के ठहरने के लिये कई कमरे बनवाये व नीचे बहुत बडा बाग व बारादरी का निर्माण कराया तथा कुछ ऐसे कमरे बनाये जहां साधु एकान्त मे ध्यान लगा-सकें व तपस्या कर सकें । बाग मे व मन्दिर के बाहर कुल दो कुये हैं-जिनमे स्वच्छ जल बारहो महीने रहता है । धर्म-ध्यान के साथ-साथ यह गोठ आदि करने के लिये बडा ही रमणीक स्थान है ।

इस विशाल मन्दिर व बाग में जो कि साधुओं के लिये जयपुर मे सर्वोत्तम स्थान है-लगभग भारत के सभी विख्यात दिगम्बर साधु पधारे हैं । आचार्य श्री शान्तिसागरजी भी पधारे थे—आचार्य श्री १०८ वीरसागर जी महाराज ने यहां ३ चातुर्मास किये व यहीं समाधि ली ।

आचार्य श्री १०८ देशभूषण जी महाराज ने ५ चातुर्मास किये, सन्मार्ग दिवाकर १०८ श्री विमल सागरजी महाराज ने ससघ यहाँ सन् १९८७ में चातुर्मास किया। सभी दिगम्बर साधु इस स्थान को चातुर्मास व धर्म साधना के लिये सर्वोत्तम स्थान मानते हैं। सन् १९५५ मे आचार्य श्री देशभूषण जी महाराज यहाँ पधारे व उन्होने यहाँ ध्यान लगाया तो यहाँ की एकाग्रता व शान्ति मे वे बहुत प्रभावित हुये। जब उन्हें श्री मुरलीधरजी राणा के ही वंशज श्री रतनलाल जी राणा ने बताया कि इस मन्दिर के निर्माता पहले यह मन्दिर पीछे की पहाडी पर बनाना चाहते थे और वहाँ चरण बनाकर मुहूर्त्त भी कर दिया था तो आचार्य श्री देशभूषण जी महाराज श्री रतनलालजी को लेकर पहाडी पर गये तथा वहाँ उन्होंने ध्यान लगाया—उन्होने यह स्थान इतना मनोरम व अतिशय युक्त पाया कि उन्होंने उसी समय श्री रतन-लाल जी राणा को कहा कि वहाँ मन्दिर बनाने का कार्य प्रारम्भ करायें। इस आदेश के अनुसार श्री रतनलालजी राणा ने दिनाङ्क ११-४-१९५५ को प्रारम्भ मे १००×५० फीट भूमि पहाड पर खरीदी व इसमे मन्दिर निर्माण कार्य हुआ व इसका प्रथम पञ्च कल्याणक १९६५ मे हुआ, आज यह चूलगिरि के नाम से विख्यात अतिशय क्षेत्र है।

सन् १९८१ जयपुर मे हुई अति वृष्टि से मन्दिर के एक ओर की पट्टियाँ टूट गईं जिससे काफी क्षति हुई— अतः पुनः नई पट्टियां लगाकर पूर्व की भाँति स्वर्ण-युक्त कला-पूर्ण चित्राय व कार्य लगातार कराया जा रहा है। क्षेत्र के शान्त वातावरण से प्रेरित हो

पूज्य पिता श्री रतनलालजी राणा एवम् माता श्री उमरावदेवीजी राणा सन् १९८५ से ही अपने व्यवसाय से विरक्त होकर परिग्रह को सीमित कर खानियाँ के इसी मन्दिर मे निवास कर धर्म ध्यान कर, पूर्वोपार्जित कर्मो की निर्जरा कर रहे हैं-उन्ही की प्रेरणा से १०८ आचार्य श्रीविमल सागरजी महाराज की ७५ वी जन्म जयन्ती पर श्री वादीभसिंहसूरि विरचित इस पुस्तक 'क्षत्र-चूडामणि' ( जीवधर चरित्र ) का प्रकाशन इसके हिन्दी अनुवादक प० मोहनलाल जी शास्त्री जबलपुर की अनुमति से कराया जा रहा है। पुस्तक मे पं० मोहनलाल जी शास्त्री ने इतनी सरल भाषा मे जो हर व्यक्ति के आसानी से समझ मे आ जाती है-प्रयोग किया है इस पुस्तक के प्रकाशन की अनुमति देने के लिये हम प० मोहनलाल जी शास्त्री के अत्यन्त आभारी हैं।

सर्व साधारण द्वारा क्षत्र चूडामणि सटीक ( जीवन्धर-चरित्र ) ग्रन्थ का भक्ति पूर्वक पाठ किया जा सके इसी उद्देश्य से प्रस्तुत पुस्तक का प्रकाशन कराया जा रहा है।

गिरिराजकुमार राणा
—केट



卐 श्रीवर्धमानाय नमः 卐

❀ श्रीमद्वादीभसिंहसूरिविरचित ❀

# क्षत्र-चूडा-मणि:

## प्रथमो लम्बः

श्रीपति र्भगवान्पुष्याद्, भक्तानां वः समीहितम् ।
यद्भक्ति शुल्कतामेति, मुक्तिकन्याकरग्रहे ।। १ ।।

**अन्वयार्थौ**—यद्भक्ति=जिस भगवान की भक्ति, मुक्तिकन्याकरग्रहे=मुक्तिरूपी कन्या के साथ विवाह करने के विषय मे, शुल्कताम्=मूल्यपने को, एति=प्राप्त होती है, सः=वह, श्रीपतिः=अन्तरङ्ग और बहिरङ्ग लक्ष्मी का स्वामी, भगवान्=परमेष्ठी जिनेन्द्र, वः=तुम सब, भक्तानाम्=भक्तो के, समीहितम्=मनोरथ को, पुष्यात्=पूर्ण करें ।।१।।

भावार्थः—जिस प्रकार किसी कन्या के साथ विवाह करने मे रुपया पैसा सहायक होता है, उसी प्रकार जिन भगवान की भक्ति मुक्तिरूपी कन्या को प्राप्त करने तक मे सहायक होती है, वे अनन्त चतुष्टयरूप अन्तरग और समवसरणादिरूप बहिरग लक्ष्मी के अधिपति जिनेन्द्रदेव तुम सब भक्तों की इच्छा पूर्ण करें ।

संक्षेपेण प्रवक्ष्यामि, चरितं जीवकोद्भवम् ।
पीयूषं न हि निःशेषं, पिबन्नेव सुखायते ।।२।।

**अन्वयार्थौ**—(अहम्) मै (वादीभसिंह) ग्रन्थकर्ता, जीवकोद्भवम्=जीवन्धर स्वामी से उत्पन्न, चरितम्=जीवनचरित्र को, संक्षेपेण संक्षेप मे, प्रवक्ष्यामि=कहता हूँ । नीतिः—हि=क्योंकि, (जनः) मनुष्य, निःशे-

षम्=समस्त, पीयूषम्=अमृत को पिबन्=पीता हुआ, एव=ही, सुखायते=सुखी होता है, (इति) ऐसा, न=नहीं, किन्तु, (स्वल्पम्) थोड़े, पीयूषम्=अमृत को, पिबन्=पीता हुआ मनुष्य (अपि) भी, सुखायते=सुखी हो जाता है।

भावार्थः- सम्पूर्ण अमृत को पीने से ही मनुष्य को सुख होगा यह बात नहीं, किन्तु थोड़ासा अमृत पीने से भी सुख हो जाता है, उसी प्रकार इस जीवनचरित्र को विस्तारपूर्वक लिखने में ही पाठकों को आनन्द होगा, यह बात हो नहीं, किन्तु सक्षेप में लिखने से ही आनन्द हो सकेगा। इसलिये मैं वादीभसिंह भी जीवन्धरस्वामी के चरित्र को संक्षेप में कहता हूँ ॥२॥

श्रेणिकप्रश्नमुद्दिश्य, सुधर्मो गणनायकः।

यथोवाच मयाप्येत-दुच्यते मोक्षलिप्सया ॥३॥

**अन्वयार्थौ**—सुधर्मः=सुधर्माचार्य, गणनायकः=गणधर, श्रेणिकप्रश्नम्=श्रेणिक राजा के प्रश्न को, उद्दिश्य=लक्ष्यकरा एतत्=इस जीवन्धरचरित्र को, यथा=जिस प्रकार, उवाच=कह हुये, मया=मुझ ग्रन्थकर्त्ता के द्वारा, अपि=भी, एतत्=यह चरित्र मोक्षलिप्सया=मोक्ष की चाह से (तथा) उसी प्रकार, उच्यते=कहा जाता है ॥३॥

भावार्थः—पूर्वकाल में श्रेणिक राजा के द्वारा पूछे जाने पर सुधर्माचार्य गणधर ने जीवन्धर स्वामी के चरित्र का जिस प्रकार वर्णन किया था, मै भी उनके चरित्र को मोक्षप्राप्ति की इच्छा से केवल उसी प्रकार कहूँगा, हीनाधिक या कल्पित नहीं।

इहास्ति भारते खण्डे, जम्बूद्वीपस्य मण्डने।

मण्डलं हेमकोशाभं, हेमाङ्गदसमाह्वयम् ॥४॥

**अन्वयार्थौ**—इह=इस लोक मे, जम्बूद्वीपस्य=जम्बूद्वीप के मण्डने=भूषणस्वरूप, भारते=भरतक्षेत्र सम्बन्धी, खण्डे=आर्यखण्ड मे, हेमकोशाभम्=सुवर्ण के खजाने की कान्ति के समान कान्ति वाला,

हेमाङ्गदसमाह्वयम्=हेमाङ्गद नामक, मण्डलम्=देश, अस्ति है ॥४॥

भावार्थ।—इस लोक में जम्बूद्वीप के भरतक्षेत्र के आर्यखण्ड मे एक हेमांगदनामक देश है, जिसकी चमकदमक सुवर्ण के खजाने की चमकदमक के समान है ॥४॥

तत्र राजपुरी नाम, राजधानी विराजते ।
राजराजपुरीसृष्टौ, स्रष्टु र्या मातृकायते ॥५॥

**अन्वयार्थौ**—तत्र=उस देश मे, राजपुरी नाम=राजपुरी नामक, राजधानी=राजा के निवास की प्रधान नगरी, विराजते=सुशोभित है । या=जो नगरी, स्रष्टु.=ब्रह्मा के राजराजपुरीसृष्टौ=कुवेर की अलकापुरी के बनाने के विषय मे, मातृकायते=माता के समान प्रतीत होती है ।

भावार्थः--उस हेमाङ्गद देश मे एक राजपुरी नामक राजधानी है । जिसकी सुन्दरता को देख कर यह प्रतीत होता है कि ब्रह्मा ने उसे देख कर ही अलकापुरी बनाई हो ॥५॥

तस्यां सत्यन्धरो नाम, राजाऽभूत्सत्यवाङ्मयः ।
वृद्धसेवी विशेषज्ञो, नित्योद्योगी निराग्रहः ॥६॥

**अन्वयार्थौ**—तस्याम्=उस राजपुरी नगरी मे, सत्यवाङ्मयः=सत्य वचन बोलने वाला, वृद्धसेवी=बडो की सेवा करने वाला, विशेषज्ञ=गूढ कार्यों का जानने वाला, नित्योद्योगी=सदा पुरुषार्थ करने वाला, (च) और निराग्रहः=हठरहित, सत्यन्धर. नाम=सत्यधर नामक, राजा=राजा, अभूत्=था ॥६॥

भावार्थः—उस राजपुरी नगरी मे सत्यवक्ता, गुरुजन का सेवक, गूढरहस्य का ज्ञाता, कार्यपरायण और हठरहित सत्यन्धर राजा राज्य करता था ॥६॥

महिता महिषी तस्य, विश्रुता विजयाख्यया ।
विजयाद्रिश्वनारीणां, पातिव्रत्यादिभिर्गुणैः ॥७॥

**अन्वयार्थौ**—तस्यो=उस राजा के, पातिव्रत्यादिभिः=पातिव्रत्य आदिक गुणै.=गुण से, विश्वनारीणाम्=सम्पूर्ण स्त्रियो के, विजयात्=जीतने, से विजयाख्यया=विजया नाम से, विश्रुता=प्रसिद्ध (च) और, महिता=सुयोग्य, महिषी=पटरानी, (आसीत्) थी ॥७॥

भावार्थः—उस सत्यन्धर राजा के प्रसिद्ध और परसुयोग्य विजया नाम की पटरानी थी । जिसने पातिव्रत्य और उदारता आदिक गुणो से सब स्त्रियो को जीतकर विजया नाम पाया था ।

सत्यप्यन्तः-पुरस्त्रीणां, समाजे राज-वल्लभा ।
सैवासीन्नापरा काचित्, सौभाग्य हि सुदुर्लभम् ॥८॥

**अन्वयार्थौ**—अन्तःपुरस्त्रीणाम्=जनानखाने की स्त्रियों के, समाजे=समूह के, सति=होने पर, अपि=भी, राजवल्लभा=राजा के प्यारी, सा=वह विजया, एव=ही (आसीत्) थी, अपरा=और दूसरी, काचित्=कोई, न=नही । नीति.-हि=क्योकि, सौभाग्यम्=अच्छे भाग्य का प्राप्त होना,सुदुर्लभम्=अतिकठिन (भवति) होता है॥८॥

निष्कण्टकाधिराज्योऽय, राजा राज्ञीमनारतम् ।
रमयन्नान्यदज्ञासीत्, प्राज्ञप्राग्रहरोऽपि सन् ॥९॥

**अन्वयार्थौ**—निष्कण्टकाधिराज्य.=शत्रुभय आदि से रहित है राज्य जिसका ऐसा, अयम्=यह, राजा=सत्यन्धर राजा, प्राज्ञप्राग्रहर.=विद्वानो मे अग्रेसर, सन्=होता हुआ, अपि=भी, अनारतम्=सदा, राज्ञीम्=रानीको, रमयन्=भोगता हुआ, अन्यत् न अज्ञासीत् । और कुछ नही जानता था ।

विषयासक्तचित्तानां, गुणः को वा न नश्यति ।
न वैदुष्य न मानुष्यं, नाभिजात्य न सत्यवाक् ॥१०॥

**अन्वयार्थौ**—विषयासक्तचित्तानाम्=विषयभोगो मे लवलीन मन वाले (जनानाम्=मनुष्यो का), क=कौनसा, गुण=गुण, न नश्यति=नष्ट नहीं हो जाता । किन्तु सर्वे गुणा. नश्यन्ति । तेषु=उनमे, वैदुष्यम्=पण्डितपना, मानुष्यम्=मनुष्यपना, आभिजात्यम्=कुलीनपना (च=और) सत्यवाक्=सत्यवचन, अपि=भी, न तिष्ठति=नही ठहरता ॥१०॥

अन्वयार्थौ—अथ = इसके बाद, मोचोरुः = केले के समान सुन्दर और पुष्ट हैं जाँघें जिसकी ऐसी, सा=वह गन्धर्वदत्ता, यूयम्=तुम सब, तपः=तप को, कुर्वन्तु=करो, इत्येवम्=इस प्रकार, सर्वेभ्य = सब राजाओ से, ब्रुवती=कहती हुई, इव=ही, जीवकवक्षसि = जीवन्धरके गले में, स्रजम्=वरमाला को, आमुमोच = पहिनाती हुई ॥४७॥

भावार्थः—सुयोग्य कन्या सौभाग्यशाली पुरुष को ही प्राप्त हुआ करती है—सर्वसाधारण को नहीं, इसी बातको प्रगट करते हुये ही मानो गन्धर्वदत्ता ने अन्य राजाओं की उपेक्षा कर जीवन्धरस्वामी के गले मे वरमाला डाल दी ॥४७॥

काष्ठाङ्गारस्तु तद्वीक्ष्य, क्षितिपान्समधुक्षयत् ।
अन्याभ्युदयखिन्नत्वं, तद्धि दौर्जन्यलक्षणम् ॥४८॥
क्रयविक्रययो र्योग्यः, कुप्यानां वैश्यसूनकः ।
कथं लभेत स्त्रीरत्नं, शस्तं वस्तु हि भूभुजाम् ॥४९॥

अन्वयार्थौ—तु=और, काष्ठाङ्गारः=काष्ठाङ्गार, तत्=उस वरमाला के डालने को, वीक्ष्य=देखकर, क्षितिपान्=अभ्यागत राजाओं को, इति=इस प्रकार, समधुक्षयत्=भड़काता हुआ । नीति =हि= क्योंकि, अन्याभ्युदयखिन्नत्वम्=दूसरे के उत्कर्ष से जलना, एव=ही, दौर्जन्यलक्षणम्=दुर्जनता का चिह्न (अस्ति = है) ॥४८॥

अन्वयार्थौ—कुप्यानाम्=सुवर्ण और चांदी के सिवाय अन्य धातुओ के वर्तन आदि के, क्रयविक्रययो = खरीदने और बेचने के, योग्य.=योग्य, वैश्यसूनुक =क्षुद्र वैश्यपुत्र, स्त्रीरत्नम्= रत्नस्वरूप उत्तम स्त्री को, कथम् = कैसे, लभेत = पा सकता है । नीति —हि = क्योंकि, शस्तम् = उत्तम, वस्तु = वस्तु, भूभुजाम् = राजाओ की (भवति=होती है) ॥४९॥

भावार्थ.—दूसरों के उत्कर्ष को देख कर जलना ही दुर्जनता का अव्यभिचारी लक्षण है, अतएव जीवन्धर की वरमाला

की प्राप्ति को सहन न कर दुष्ट काष्ठाङ्गार ने भी "राज्यस्थित उत्तमोत्तम वस्तुओं पर राजाओं का ही अधिकार होता है, अतएव यह स्त्रीरत्न भी राजा द्वारा बलात् ग्रहण करने योग्य है। इसे यह बर्तन आदि का क्रेता और विक्रेता बनिये का छोरा, हम क्षत्री राजाओं के होते हुए वर ले जावे यह कहां तक सह्य हो सकता है?" इत्यादि कह कर सभास्थित राजाओं को जीवन्धर के प्रतिकूल भड़का दिया ॥४८॥४९॥

इति संधुक्षितास्चक्रुः, स्वामिना तेऽपि संयुगम्।
प्रकृत्या स्यादकृत्ये धी-र्दुःशिक्षायां तु किम्पुनः ॥५०॥

अन्वयार्थौ—इति = पूर्वोक्त रीति से, सन्धुक्षिताः = भड़काये गये, ते = वे राजा लोग, अपि = भी, स्वामिना सह = जीवन्धर स्वामी के साथ, संयुगम् = युद्ध को, चक्रुः = करने लगे। नीतिः—धीः = बुद्धि, अकृत्ये = खोटे कार्य में, प्रकृत्या = स्वभाव से, स्यात् = प्रवृत्त होती है, दुःशिक्षायाम् = खोटी शिक्षा मिलने पर, तु = तो, किम् = कहना ही क्या है?

भावार्थः—जब कि बुद्धि खोटे कार्य में अपने आप ही प्रवृत्त होती है तब खोटी शिक्षा के मिलने पर प्रवृत्त होगी ही, अतएव काष्ठाङ्गार के भड़काने से अन्य मूर्ख राजाओं ने भी क्रुद्ध होकर जीवन्धर के साथ युद्ध छेड़ दिया ॥५०॥

पराजेषत भूपास्ते, धन्विनां चक्रवर्तिनः।
अलं काकसहस्रेभ्य:, एकैव हि दृषद्भवेत् ॥५१॥

अन्वयार्थौ—ते = वे, भूपाः = राजा, धन्विनाम् = धनुर्धारियों के, चक्रवर्तिन = चक्रवर्ती, जीवन्धरात् = जीवन्धर से, पराजेषत = हार गये। नीतिः—हि = क्योंकि, काकसहस्रेभ्यः = हजारों कौवों को उड़ाने के लिये, एका = एक, एव = ही, दृषत् = पत्थर, [illegible] पर्याप्त, भवेत् = होता है ॥५१॥

भावार्थः—जिस प्रकार हजारों कौवों को उड़ाने के लिये एक ही पत्थर का फेंकना पर्याप्त हो जाता है, उसी प्रकार सैकड़ों भी राजा एक जीवन्धर के सामने क्षणमात्र भी नहीं टिक सके।

**स्थाने कन्यामनः सक्त-मित्यूचुः सज्जना मुदा।**
**सुधासूतेः सुधोत्पत्ति-रपि लोके किमद्भुतम् ॥५२॥**

अन्वयार्थों—और, सज्जना.=सज्जन लोग, कन्यामन =गन्धर्वदत्ता कन्या का मन, स्थाने=योग्य स्थान में, सक्तम्=आसक्त हुआ। इति=इस बात को, मुदा=हर्ष से, ऊचु.=कहने लगे। नीति.—हि=क्योंकि, लोके=संसार में, सुधासूते=चन्द्रमा से, सुधोत्पत्ति=अमृत की उत्पत्ति, अद्भुतम्=आश्चर्यजनक, भवति किम्=होती है क्या?

भावार्थ.—जैसेकि संसार में चन्द्रमा से अमृत की उत्पत्ति होना स्वाभाविक है। अतएव इसमे कोई आश्चर्य नहीं होता, उसी प्रकार अपने योग्य वस्तु की ही चाह करना बुद्धिमानों और योग्य कार्य होते देख खुश होना सज्जनों का भी स्वभाव ही है। अतएव जब गन्धर्वदत्ता कन्या ने योग्य वर जीवन्धर मे ही प्रेम प्रगट किया तब सज्जनों ने भी उसकी शतमुख प्रशसा की ॥५२॥

**अथ गन्धर्वदत्तां तां, श्रीदत्तेनाग्निसाक्षिकम्।**
**दत्तां स जीवकस्वामी, पर्यणैष्ट यथाविधि ॥५३॥**

अन्वयार्थों—अथ=इसके बाद, स: = उन, जीवकस्वामी = जीवन्धर स्वामी ने, श्रीदत्तेन=श्रीदत्त के द्वारा, दत्ताम्=प्रदान की गई, ताम्=उस, गन्धर्वदत्ताम् = गन्धर्वदत्ता को, यथाविधि=जैन विवाह विधि के अनुसार, पर्यणैष्ट=वरण किया ॥५३॥

भावार्थ.—पश्चात् जीवन्धर ने गन्धर्वदत्ता के पिता (गरुड वेग) के अभिन्नमित्र श्रीदत्त द्वारा प्रदत्त गन्धर्वदत्ता कन्या को जैन विवाहविधि के अनुसार हवनादिपूर्वक व्याहा ॥५३॥

॥ इति तृतीयो लम्बः समाप्तः ॥

भावार्थः—जिस प्रकार रसायन के संयोग से तुच्छ लोहा भी स्वर्ण बन जाता है, उसीप्रकार अन्त समय में णमोकार मन्त्र के श्रवणसे कुत्ता भी अग्रिम पर्याय में यक्षों का अधिपति होगया।

**मरणाक्षणलब्धेन, येन श्वा देवताजनि।**
**पञ्चमन्त्रपदं जप्य-मिदं केन न धीमता ॥१०॥**

अन्वयार्थौ—मरणाक्षणलब्धेन = मृत्यु के समय श्रुत, येन = जिस णमोकार मन्त्र से, श्वा = कुत्ता, अपि = भी, देवता = देव, अजनि = होगया, इदम् = यह प्रसिद्ध, पञ्चमन्त्रपदम् = पच णमोकार, मन्त्र, केन = किस, धीमता = बुद्धिमान के द्वारा, न जप्यम् = जपने योग्य नही है ? किन्तु, सर्वैरेव जप्यम्=सभीके द्वारा जपनीय है ॥१०॥

भावार्थः—केवल मृत्यु समय में जिस मन्त्र के श्रवण से कुत्ता भी मर कर देव हुआ, उसके जीवन में अनेक बार जपने से तो अपूर्व फल की प्राप्ति हो सकती है। अतएव आत्महितैषियों का कर्त्तव्य है, कि वे इस णमोकार मन्त्र का सदा जाप करें ॥१०

**स कृतज्ञचरो देवः, कृतज्ञत्वात्तदागमत्।**
**अन्तर्मुहूर्ततः पूर्ति,र्दिव्याया हि तनो र्भवेत् ॥११॥**

अन्वयार्थौ—कृतज्ञचरः = भूतपूर्व कुत्ते का जीव, सः = वह, देवः = देव, कृतज्ञत्वात् = उपकार का ज्ञाता होने के कारण, तदा = उसी समय, तत्र = उस जीवन्धर के पास, आगमत् = आया। नीतिः— हि = क्योंकि, दिव्यायाः = देवो सम्बन्धी, तनोः = शरीर की, पूर्तिः = पूर्णता, अन्तर्मुहूर्ततः = अन्तर्मुहूर्त में, भवेत् = हो जाती है ॥११॥

भावार्थः—देवों के शरीर की पूर्णता अन्तर्मुहूर्त में ही हो जाती है, तदनुसार कुत्ते का जीव भी मर कर अन्तर्मुहूर्त में ही देवपर्याय धारण कर अवधिज्ञान से पूर्व सर्व वृत्तान्त जान कर कृतज्ञता से शीघ्र जीवन्धर के पास आया ॥११॥

**कुमारममरो दृष्ट्वा, हृष्टस्तुष्टाव मृष्टवाक् ।**
**उपकारस्मृतिः कस्य, न स्यान्नो चेदचेतनः ॥१२॥**

अन्वयार्थौ— कुमारम् = जीवन्धर कुमार को, दृष्ट्वा = देखकर, हृष्टः = आनन्दित, मृष्टवाक् = निर्दोषवक्ता, अमरः = यक्षेन्द्र, तुष्टाव = स्तुति करने लगा । नीति —हि = क्योकि, चेत् = यदि, अचेतनः = अजीव, न स्यात् = न हो, तर्हि = तो, उपकारस्मृतिः = उपकार का स्मरण, कस्य = किसके, न स्यात् = न होगा ॥१२॥

भावार्थ —सज्जन लोग अपने उपकारी के द्वारा कृत उपकार को जीते जी नहीं भूलते। अतएव सज्जन और कृतज्ञ यक्षेन्द्र भी मन्त्रश्रावण रूप उपकार का स्मरण कर उसके प्रत्युपकरार्थ जीवन्धर के पास आया और उन्हें देख खुश हो उनकी बहुत स्तुति करने लगा ॥१२॥

**व्यस्मेष्ट तेन न स्वामी, मनुमाहात्म्यनिर्णयात् ।**
**मुक्तिप्रदेन मन्त्रेण, देवत्वं न हि दुर्लभम् ॥१३॥**

अन्वयार्थौ—स्वामी = जीवन्धर स्वामी, मनुमाहात्म्यनिर्णयात् = णमोकार मन्त्र के प्रभाव के निश्चय से, तेन = उस देव के अवलोकन और अपनी स्तुति से, न व्यस्मेष्ट = आश्चर्ययुक्त नही हुए । नीति.—हि = क्योकि, मुक्तिप्रदेन = मुक्ति के देने वाले, मन्त्रेण = णमोकार मन्त्र से, देवत्वम् = देवपना, दुर्लभम् = दुष्प्राप्य, न भवति = नही होता ॥१३॥

भावार्थः—जिस मन्त्र के प्रभाव से और की तो बात ही क्या, किन्तु मोक्ष तक की प्राप्ति हो सकती है, उसके द्वारा देवपना पाना तो ना कुछ बात है। इस प्रकार मन्त्र के प्रभाव के दृढ़ निश्चय से कुत्ते के जीव को देव हुआ जानकर जीवन्धर को लेशमात्र भी आश्चर्य नहीं हुआ ॥१३॥

**स्मर्तव्योऽस्मि महाभागे-त्युक्त्वा देवस्तिरोऽभवत् ।**
**प्रतिकर्तुं कथं नेच्छे-दुपकर्तुः सचेतनः ॥१४॥**

# अथ चतुर्थो लम्बः

(32)

अथ जीवन्धरस्वामी, रेमे रामासमन्वितः।
संसारेऽपि यथायोग्याद्, भोग्यान्ननु सुखी जनः ॥१॥

अन्वयार्थो—अथ = इसके पश्चात्, रामासमन्वितः = स्त्रीयुक्त, जीवन्धरस्वामी = जीवन्धर, रेमे = विषयभोग करने लगे। नीति—हि = क्योंकि, संसारे = संसार में, अपि = भी, जनः = मनुष्य, यथायोग्यात् = योग्यतानुकूल, भोग्यात् = भोग्य वस्तु से, ननु = निश्चय से, सुखी = सुखी (भवति = होता है) ॥१॥

भावार्थः—संसारमें प्रत्येकप्राणी अपनी इच्छा और योग्यता के अनुकूल सांसारिक भोग्य वस्तुओं को भोगकर आनन्द मानता है, तदनुसार गन्धर्वदत्ता के साथ विवाह होने के पश्चात् जीवन्धर ने भी उसके साथ भोग कर अपने को सुखी माना।

माधवोऽथ जलक्रीडां, पौराणामुदपादयत्।
रागान्धानां वसन्तो हि, बन्धुरग्नेरिवानिलः ॥२॥

अन्वयार्थो—अथ = इसके बाद, माधवः = वसन्त ऋतु, पौराणाम् = पुरवासियों के, जलक्रीडाम् = जलक्रीडा को, उदपादयत् = उत्पन्न करता हुआ। नीतिः—हि = क्योंकि, वसन्तः = वसन्त ऋतु, अग्नेः = अग्नि के, अनिलः इव = वायु के समान, रागान्धानाम् = विषयी जनों का, बन्धुः = मित्र, अस्ति = है ॥२॥

भावार्थ—अथानन्तर वसन्तऋतु का आगमन हुआ और वह वसन्त, जिस प्रकार वायु अग्नि को बढ़ाता है, उसी प्रकार विषयानुरागियों के विषयानुराग का वर्धक होता है, अतएव उसके आगमन से उत्तेजित हो पुरवासियों ने जलक्रीड़ा (सरोवरों में नायिका,नायककी जलद्वारा फाग आदि) करना आरम्भ किया।

जीवन्धरकुमारोऽपि, मित्रैर्द्रष्टुमयादमूम् ।
नवापगाजलक्रीडां, लोको ह्यभिनवप्रियः ॥३॥

अन्वयार्थौ—जीवन्धरकुमारः=जीवन्धर, अपि = भी, मित्रैः सार्धम् = मित्रों के साथ, अमूम् = इस, नवापगाजलक्रीडाम् = नदी में की जाने वाली नूतन जलक्रीडा को, द्रष्टुम् = देखने को, अयात् = गये। नीतिः—हि = क्योंकि, लोकः = जनसमुदाय, अभिनवप्रियः = नवीन वस्तु में प्रेम करने वाला (भवति = होता है) ॥३॥

भावार्थः—नवीन वस्तु से प्रेम करना प्रत्येक मनुष्य का स्वभाव ही है, तदनुसार जीवन्धर भी इस नूतन जल-क्रीड़ा को देखने का लालसी हो मित्रों के साथ क्रीडा-स्थल पर पहुँचा ॥३॥

अवर्धिषु द्विजास्तत्र, हविर्दूषित-भाषणम् ।
क्रूराः किं किं न कुर्वन्ति,कर्म,धर्मपराङ्मुखाः ॥४॥

अन्वयार्थौ—तत्र = वहा पर, द्विजाः = ब्राह्मणो ने, हविर्दूषितभाषणम् = हवन सामग्री को जूँठा कर देनेवाले कुत्ते को, अवधिषु = अधमरा कर दिया । नीति —हि = क्योंकि, धर्मपराङ्मुखाः = धर्महीन, क्रूराः=दुष्टजन, किं किम् = किस किस, कर्म = खोटे कार्य को, न कुर्वन्ति = नही करते हैं ? किन्तु, सर्वं कुर्वन्ति = सभी कर डालते हैं ।

भावार्थः—धर्मशून्य जन किसी भी खोटे कार्य को करते हुए नहीं संकुचते हैं, तदनुसार क्रीडादर्शनार्थ नदी पर पहुँच कर जीवन्धर ने वहां पर प्रारब्ध हवन की सामग्री को उच्छिष्ट (जूंठा) कर देने के कारण ब्राह्मणों के द्वारा अधमरे किये गये एक कुत्ते को देखा ॥४॥

निर्निमित्तमपि घ्नन्ति, हन्त जन्तूनधार्मिकाः ।
किम्पुनः कारणाभासे, को चेदत्र निवारकः ॥५॥

अन्वयार्थौ—हन्त=खेद है कि, अधार्मिकाः = पापीजन, सदा=

जब, निर्निमित्तम् = कारण बिना, अपि = ही, जन्तून् = प्राणियों को, घ्नन्ति = मार डालते हैं। तब, कारणाभासे = झूठ मूठ कारण के मिल जाने पर, निवारक. = रोकने वाला, नो चेत् = न मिले, पुनः = तो फिर, किम् = कहना ही क्या है ? ॥५॥

भावार्थः—जब कि पापी जन निष्कारण ही निर्बल प्राणियों का गला घोंट देते हैं, तब यदि कोई मिथ्या कारण मिल जावे और उनके कुकर्म का कोई निषेध नहीं करे तो फिर उनकी निर्दयता का कहना ही क्या है ? ॥५॥

**तद्व्यथां वीक्षमाणोऽयं, कुमारो विषसाद सः।**
**तद्धि कारुण्यमन्येषां,स्वस्येव व्यसने व्यथा ॥६॥**

अन्वयार्थौ—तद्व्यथाम् = उस कुत्ते की पीड़ा को, वीक्ष्यमाण. = देखने वाला, सः = प्रसिद्ध, अयम् = यह, कुमारः = जीवन्धर कुमार, विषसाद = दुखी हुआ। नीतिः—हि = क्योंकि, परेषाम् = दूसरो के, व्यसने = दु.ख में, स्वस्य = अपने ( जाता = हुई ) व्यथा इव = पीडा के समान, व्यथा = पीडा होना, एव = ही, कारुण्यलक्षणम् = दयालुता का चिन्ह (अस्ति = है)।

भावार्थः—अपने ऊपर किसी आपत्ति के आ जाने पर मनुष्य जिस प्रकार दुखी होता है, उसी प्रकार दूसरे पर आई हुई आपत्ति को भी अपनी आपत्ति समान जान, तदनुसार दुःख का अनुभव करना ही दयालुता है। अतः दयालु जीवन्धर भी उस कुत्तेके मरणकालिक छटपटाने के दुःखको देखकर बहुत दुखी हुये।

**प्रत्युज्जीवयितुं श्वानं—यत्नेनाप्यथ नाशकत्।**
**न ह्यकालकृतो यत्नो, भूयानपि फलप्रदः ॥७॥**

अन्वयार्थौ—अथ = इसके बाद, अयम् = यह जीवन्धर, श्वानम् = कुत्ते को, यत्नेन = कोशिश से, अपि = भी, प्रत्युज्जीवयितुम् = जिलाने को, न अशकत् = समर्थ नही हुए। नीतिः—हि = क्योंकि, अकालकृतः

=असमय में किया हुआ, भूयान्=बहुत, अपि=भी, यत्न=यत्न, फलप्रद=फलदायक, न भवति=नहीं होता ॥७॥

भावार्थ—असमय में किया गया यत्न बहुत भी क्यों न हो, किन्तु उससे फलप्राप्ति या इच्छापूर्ति होना असम्भव ही है। तदनुसार वह कुत्ता भी बुरी तरह घायल हो चुका था और उसके उपचार के योग्य समय भी बीत चुका था, जिससे अनेक यत्न करने परभी जीवन्धरकुमार उसे जीवित रखने मे सफल न हो सके।

**परलोकार्थ – मस्यायं, पञ्चमन्त्र – मुपादिशत्।**
**निर्वाणपथपान्थानां–पाथेयं तद्धि किम्परैः ॥८॥**

अन्वयार्थो - तथापि, अयम्=यह जीवन्धर, अस्य=इस कुत्ते के, परलोकार्थम्=परभव के सुधारार्थ, पञ्चमन्त्रम्=पञ्चनमस्कारमन्त्र को, उपादिशत्=उपदेश देता हुआ। नीति—हि=क्योंकि, तत्=वह पञ्चनमस्कारमन्त्र, परैः=और तो, किम्=क्या? निर्वाणपथपान्थानाम् = मोक्षमार्ग के राहगीरो के, पाथेयम्=नाश्ता के सदृश (अस्ति=है)।

भावार्थः—जिस प्रकार पथिक को यात्रा मे कलेवा सहायक होता है, उसी प्रकार मोक्षमार्ग में प्रवृत्ति करने वालों को णमोकार मन्त्र भी प्रथम सहायक ( द्वार ) है। अतएव जीवन्धर ने भी कुत्ते को परभव में मोक्षमार्गगामी बनाने रूप सुधारार्थ उसे मरते समय णमोकार मन्त्र सुनाया॥८॥

**यक्षेन्द्रोऽजनि यक्षोऽय–महो मन्त्रस्य शक्तितः।**
**कालायसं हि कल्याणं, कल्पते रसयोगतः ॥९॥**

अन्वयार्थो—और, अहो=आश्चर्य है कि, अयम्=यह, यक्षः=कुत्ता, मन्त्रस्य=णमोकारमन्त्र के, शक्तितः=प्रभाव से, यक्षेन्द्रः=यक्ष जाति के देवों का स्वामी, अजनि=हुआ। नीतिः—हि=क्योंकि, रसयोगतः=रस के सम्बन्ध से, कालायसम्=लोहा, अपि=भी, कल्याणम्=सुवर्णरूप, कल्पते=हो जाता है ॥९॥

भावार्थः—जिस प्रकार रसायन के संयोग से तुच्छ लोहा भी स्वर्ण बन जाता है, उसीप्रकार अन्त समय में णमोकार मन्त्र के श्रवणसे कुत्ता भी अग्रिम पर्याय में यक्षों का अधिपति होगया।

मरणक्षणलब्धेन, येन श्वा देवताजनि।
पञ्चमन्त्रपदं जप्य-मिदं केन न धीमता ॥१०॥

अन्वयार्थौ—मरणक्षणलब्धेन = मृत्यु के समय श्रुत, येन = जिस णमोकार मन्त्र से, श्वा = कुत्ता, अपि = भी, देवता = देव, अजनि = होगया, इदम् = यह प्रसिद्ध, पञ्चमन्त्रपदम् = पंच णमोकार, मन्त्र, केन = किस, धीमता = बुद्धिमान के द्वारा, न जप्यम् = जपने योग्य नहीं है ? किन्तु, सर्वैरेव जप्यम् =सभीके द्वारा जपनीय है ॥१०॥

भावार्थः—केवल मृत्यु समय मे जिस मन्त्र के श्रवण से कुत्ता भी मर कर देव हुआ, उसके जीवन में अनेक बार जपने से तो अपूर्व फल की प्राप्ति हो सकती है। अतएव आत्महितैषियों का कर्त्तव्य है, कि वे इस णमोकार मन्त्र का सदा जाप करें ॥१०

स कृतज्ञचरो देवः, कृतज्ञत्वात्तदागमत्।
अन्तर्मुहूर्ततः पूर्ति,र्दिव्याया हि तनो र्भवेत् ॥११॥

अन्वयार्थौ—कृतज्ञचरः = भूतपूर्व कुत्ते का जीव, सः = वह, देवः = देव; कृतज्ञत्वात् = उपकार का ज्ञाता होने के कारण, तदा = उसी समय, तत्र = उस जीवन्धर के पास, आगमत् = आया। नीतिः— हि = क्योंकि, दिव्यायाः = देवो सम्बन्धी, तनोः = शरीर की, पूर्तिः = पूर्णता, अन्तर्मुहूर्ततः = अन्तर्मुहूर्त में, भवेत् = हो जाती है ॥११॥

भावार्थः—देवों के शरीर की पूर्णता अन्तर्मुहूर्त में ही हो जाती है, तदनुसार कुत्ते का जीव भी मर कर अन्तर्मुहूर्त में ही देवपर्याय धारण कर अवधिज्ञान से पूर्व सर्व वृत्तान्त जान कर कृतज्ञता से शीघ्र जीवन्धर के पास आया ॥११॥

**कुमारममरो दृष्ट्वा, हृष्टस्तुष्टाव मृष्टवाक् ।**
**उपकारस्मृतिः कस्य, न स्यान्नो चेदचेतनः ॥१२॥**

अन्वयार्थौ— कुमारम् = जीवन्धर कुमार को, दृष्ट्वा = देखकर, हृष्टः = आनन्दित, मृष्टवाक् = निर्दोषवक्ता, अमर = यक्षेन्द्र, तुष्टाव = स्तुति करने लगा। नीति — हि = क्योकि, चेत् = यदि, अचेतन = अजीव, न स्यात् = न हो, तर्हि = तो, उपकारस्मृतिः = उपकार का स्मरण, कस्य = किसके, न स्यात् = न होगा ॥१२॥

भावार्थ — सज्जन लोग अपने उपकारी के द्वारा कृत उप-कार को जीते जी नहीं भूलते। अतएव सज्जन और कृतज्ञ यक्षेन्द्र भी मन्त्रश्रावण रूप उपकार का स्मरण कर उसके प्रत्युपकरार्थ जीवन्धर के पास आया और उन्हें देख खुश हो उनकी बहुत स्तुति करने लगा ॥१२॥

**व्यस्मेष्ट तेन न स्वामी, मनुमाहात्म्यनिर्णयात् ।**
**मुक्तिप्रदेन मन्त्रेण, देवत्वं न हि दुर्लभम् ॥१३॥**

अन्वयार्थौ— स्वामी = जीवन्धर स्वामी, मनुमाहात्म्यनिर्णयात् = णमोकार मन्त्र के प्रभाव के निश्चय से, तेन = उस देव के अवलोकन और अपनी स्तुति से, न व्यस्मेष्ट = आश्चर्ययुक्त नही हुए। नीति — हि = क्योकि, मुक्तिप्रदेन = मुक्ति के देने वाले, मन्त्रेण = णमोकार मन्त्र से, देवत्वम् = देवपना, दुर्लभम् = दुष्प्राप्य, न भवति = नही होता ॥१३॥

भावार्थः— जिस मन्त्र के प्रभाव से और की तो बात ही क्या, किन्तु मोक्ष तक की प्राप्ति हो सकती है, उसके द्वारा देव-पना पाना तो ना कुछ बात है। इस प्रकार मन्त्र के प्रभाव के दृढ़ निश्चय से कुत्ते के जीव को देव हुआ जानकर जीवन्धर को लेशमात्र भी आश्चर्य नहीं हुआ ॥१३॥

**स्मर्तव्योऽस्मि महाभागे-त्युक्त्वा देवस्तिरोऽभवत् ।**
**प्रतिकर्तुं कथं नेच्छे-दुपकर्तुः सचेतनः ॥१४॥**

अन्वयार्थो—देव. = यक्षेन्द्र, महाभाग! = हे भाग्यशालिन् जीवन्धर! आपदि = आपत्ति के आने पर, अहम् = मैं, स्मर्तव्य = स्मरण करने योग्य, अस्मि = हूँ, इति = इस प्रकार, उक्त्वा = कहकर, तिरोऽभवत् = अन्तर्हित होगया । नीति—हि = क्योंकि, सचेतन. = सजीव प्राणी, उपकर्तुः = उपकार करने वाले के, प्रतिकर्तुम् = प्रत्युपकार करने के लिये, कथम् = कैसे, न इच्छेत् = नही चाहेगा, किन्तु, इच्छेत् एव = चाहेगा ही ॥१४॥

भावार्थः—सज्जन पुरुष अपने उपकारी का प्रत्युपकार करना जीते जी नहीं भूलते । अतएव कृतज्ञ यक्षेन्द्र भी जीवन्धर के प्रत्युपकार के लिए "हे जीवन्धर जब तुम पर कोई आपत्ति आवे तब मेरा स्मरण करना । मै उसी समय आकर तुम्हारी आपत्ति को दूर करूँगा" ऐसा कह कर अदृश्य हो गया ॥१४॥

सारमेयचरे देवे, तमाश्लिष्य मुहुर्मुहुः ।
आपृच्छ्य च गते तस्मि—न्तत्र प्रस्तुतमुच्यते ॥१५॥

अन्वयार्थो—सारमेयचरे = भूतपूर्व कुत्ते के जीव, तस्मिन् = उस, देव = यक्षेन्द्र के, आश्लिष्य = भेंट करके, च = और, मुहुर्मुहुः = वार वार, आपृच्छ्य = पूछ करके, गते सति = चले जाने पर, तत्र = वहा पर, प्रस्तुतम् = हुआ समाचार, उच्यते = कहा जाता है ॥१५॥

भावार्थ—जब देव (कुत्ते का जीव) जीवन्धर से भेंट (मिल) कर और उनकी आज्ञा लेकर अपने स्थान पर चला गया, तब उस नदी के तट पर जो और वृत्तान्त हुआ वह यहां पर चित्रित किया जाता है (लिखा जाता है) ॥१५॥

चूर्णार्थं सुरमञ्जर्याः, स्पर्धाभूद् गुणमालया ।
एकार्थस्पृहया स्पर्धा, न वर्धेतात्र कस्य वा ॥१६॥

अन्वयार्थो—तदा = उसी समय, गुणमालया सह = गुणमाला के साथ, सुरमजर्या. = सुरमजरी की, चूर्णार्थम् = चूर्ण के हेतु, स्पर्धा =

ईर्षा, अभूत् = होगई। नीति—वा = क्योंकि, अत्र = इस लोक में, एकार्थस्पृहया = एक ही पदार्थ के विषय में इच्छा से, कस्य = किसके, स्पर्धा = डाह, न वर्धेत = नही बढती, किन्तु, सर्वेषाम् = सभी के, वर्धेत = बढती है ॥१६॥

भावार्थः—सदृश अनेक वस्तुओं मे 'मेरी ही वस्तु सर्वोत्तम सावित हो' ऐसी भावना प्रायः सभी मनुष्यों के रहती है। तदनुसार सुरमंजरी और गुणमाला नामक दो सखियों के पास जो दो प्रकार के चूर्ण थे, उनमें भी 'मेरा चूर्ण उत्तम है—मेरा चूर्ण उत्तम है' इत्यादि विसम्वाद छिड़ गया॥१६॥

मा भूत्पराजिता स्नाता, नादेये वारिणीति वै।
संगिरास्ते स्म ते सख्यौ, मात्सर्यात्किं न नश्यति ॥१७॥

अन्वयार्थौ—पश्चात्, ते = वे दोनो, सख्यौ = सखिया, पराजिता = हारी हुई सखी, नादेये = नदी सम्बन्धी, वारिणि = जल में, स्नाता = कृतस्नान, मा भूत् = नही हो, इति = इस प्रकार, संगिराते स्म = प्रतिज्ञा करती हुई। नीति—हि = क्योंकि, मात्सर्यात् = डाह से, किम् = क्या, न नश्यति = नष्ट नही हो जाता है, किन्तु, सर्वं नश्यति = सब नष्ट हो जाता है ॥१७॥

भावार्थः—जब उन दोनों सखियों का चूर्णविषायक विवाद किसी तरह शांत नहीं हुआ, तब अन्तोगत्वा उन्होंने परस्पर यह प्रतिज्ञा की कि परीक्षा करने पर हम दोनों मे से जिसका चूर्ण अनुपयोगी साबित होगा, वह नदी में स्नान नहीं करे। नीतिकार कहते हैं, कि देखो, ईर्षा करना कितना वुरा है, कि जिसके वश होकर यह प्राणी बड़े-बड़े अनर्थ कर बैठता है ॥१७॥

कन्ये प्राहिणुते पश्चा—च्चेट्यौ स्वे निकटे सताम्।
कुत्सितं कर्म किं किं वा, मत्सरिभ्यो न रोचते ॥१८॥

अन्वयार्थौ—पश्चात् , इसके बाद, कन्ये = दोनो कन्याएं, सताम् = औषधिपरीक्षक विद्वानो के, निकटे = समीप में, स्वे = अपनी अपनी, चेट्यौ = दासियो को, प्राहिणुताम् = भेजती हुई । नीति—वा = क्योंकि, मत्सरिभ्यः = मात्सर्य करने वालो के, किं किम् = कौन कौन, कुत्सितम् = खोटा, कर्म = कार्य, न रोचते = रुचिकर नही होता । किन्तु, सर्वं रोचते = सभी रुचिकर होता है ॥१८॥

भावार्थः—पश्चात् उन दोनों सखियों ने चूर्णों की परीक्षा के हेतु अपनी-अपनी दासी एक साथ चूर्णपरीक्षाकुशल विद्वानों के पास भेजीं, क्योंकि मात्सर्य करने वाले प्राणी किसी भी निन्द्य कर्म को करते हुए नहीं हिचकते। अतएव इन सखियों ने भी चूर्ण परीक्षक विद्वानों के समीप अपनी दासिया भेजने रूप धृष्टता करते हुये जरा भी संकोच नहीं किया ॥१८॥

अस्थिषातामथागत्य, चेट्यौ जीवककोविदे ।
अनवद्या सती विद्या, लोके किं न प्रकाशते ॥१९॥

अन्वयार्थौ—अथ = इसके बाद, चेट्यौ = दोनो दासिया, जीवककोविदे = जीवन्धर विद्वान् के समीप में, आगत्य = आकर, अस्थिषताम् = ठहर गईं । नीतिः—हि = क्योंकि, लोके = ससार में, सती = उत्तम, अनवद्या = पूर्ण, विद्या = विद्या, न प्रकाशते किम् = प्रकाशित नही होती है क्या ? किन्तु, प्रकाशते एव = प्रकाशित ही होती है ॥१९॥

भावार्थः—निर्दोष और उत्तम विद्या छिपाने से नहीं छिपती तथा प्रकाशित किये बिना ही जग जाहिर हो जाती है। अतएव पूर्वोक्त दोनों दासियां कई विद्वानों के पास घूमकर भी 'चूर्णों का यथार्थ निर्णय जीवन्धर के पास ही होगा' इस प्रकार पता पाकर उनके पास आकर परीक्षार्थ उनसे प्रार्थना करने लगीं।

गुणवद्गुण-मालाया-श्चूर्णं निर्वर्ण्य सोऽभ्यधात् ।
पाण्डित्यं हि पदार्थानां, गुणदोषविनिश्चयः ॥२०॥

अन्वयार्थौं—सः = उस जीवन्धरने, निर्वर्ण्य=परीक्षा कर, गुणमालाया = गुणमाला के, चूर्णम् = चूर्ण को, गुणवत् = उत्तम, अभ्यधात् = कहा। नीति — हि = क्योंकि, पदार्थानाम् = वस्तुओ के, गुणदोषविनिश्चयः = गुण और दोष का निश्चय करना, एव = ही, पाण्डित्यम् = विद्वत्ता (कथ्यते = कहलाती है) ॥२०॥

भावार्थः—वस्तुओं के गुण और दोष का निष्पक्ष और यथार्थ निर्णय कर लेना ही विद्वत्ता है, तदनुसार विद्वान जीवन्धर ने निष्पक्ष बुद्धि से परीक्षा कर दोनों चूर्णों में से गुणमाला के चूर्ण को ही कालोचित (ऋतु के अनुकूल), सगुण और उत्तम कहा।

चेटी तु सुरमञ्जर्या–स्तच्छ्रुत्वा रोषणाऽब्रवीत्।
अन्यैरप्युक्तमुक्तं तैः, किमध्यैष्ट भवानिति॥२१॥

अन्वयार्थौं—तु = पश्चात्, सुरमञ्जर्याः = सुरमञ्जरी की, चेटी = दासी, तत् = उस जीवकोक्त गुणमाला के चूर्ण की उत्तमता को, श्रुत्वा = सुनकर, रोषणा सती = क्रोधित होती हुई, अन्यैः = दूसरो से, उक्तम् = कहा हुआ निर्णय, भवता = आपने, अपि = भी, उक्तम् = कहा है, किम् = क्या, भवान् = आप, तैः सह = उनके साथ, अध्यैष्ट = पढे हैं ?, इति = इस प्रकार, अब्रवीत् = बोली ॥२१॥

भावार्थः—पश्चात् सुरमंजरी की दासी, जीवन्धर द्वारा प्रगट की गई गुणमाला के चूर्ण की उत्तमता को सुनकर क्रोधित होती हुई बोली कि जिस प्रकार अन्य विद्वानों ने पक्षपात कर गुणमाला के चूर्ण को उत्तम बताया है उसी प्रकार आप भी कह रहे हैं, मालूम होता है कि आप भी उन्हीं के ही सहपाठी हैं।

चूर्णयोरलिभिः स्वामी, गुणदोषावसाधयत्।
निर्विवादविधि र्नो चे–न्नैपुण्यं नाम किं भवेत्॥२२॥

अन्वयार्थौं—तदा = तब, स्वामी = जीवन्धर स्वामी, अलिभिः = भ्रमरो के द्वारा, चूर्णयोः = दोनों चूर्णो के, गुणदोषौ = गुण और दोषको,

असाधयत्=सिद्ध करते हुये। नीति—हि=क्योंकि, निर्विवादविधिः—विचाराधीन कार्य में विवाद का अभाव, नो चेत्=न हो सके, तर्हि=तो, नैपुण्यं नाम=विद्वत्ता, किम्=क्या, भवेत्=कहलावे ? ॥२२॥

भावार्थः—विवादग्रस्त वस्तु को निर्विवाद कर देना ही विद्वत्ता कहलाती है, अतएव प्रौढ़ विद्वान् जीवन्धर ने भी दोनों के चूर्ण को एक साथ अपने दोनों हाथों से ऊपर फेंक कर गुणमाला के चन्द्रोदय नामक चूर्ण की उत्तमता, आये हुए सुगन्धलोलुपी भ्रमरों द्वारा; सुरमंजरी की दासी के समक्ष ही साबित कर दी।

**आकालिकतया दुष्टं, चूर्णमन्यदवर्णयत् ।**
**न ह्यकालकृतं कर्म, कार्यनिष्पादनक्षमम् ॥२३॥**

अन्वयार्थौ—स=वह जीवन्धर, अन्यत्=दूसरे चूर्ण को, आकालिकतया=समयानुकूल न होने से, दुष्टम्=निर्गुण, अवर्णयत्=सिद्ध करता हुआ। नीति—हि=निश्चय से अकालकृतम्=असमय में किया गया, कर्म=परिश्रम, कार्यनिष्पादनक्षमम्=कार्य को पूरा करने में समर्थ, न भवति=नही होता ॥२३॥

भावार्थः—जो कार्य समय देख कर नहीं किया जाता है उसका सफल होना प्रायः असम्भव ही हो जाता है, तदनुसार जीवन्धर ने भी सुरमजरी के चूर्ण को भ्रमरों के न बैठने से निर्गन्ध साबित कर, यह चूर्ण वसन्त ऋतु के अनुकूल नहीं है—वर्षा ऋतु के ही अनुकूल है, यह दोष दिखला कर दूषित साबित कर दिखाया ॥२३॥

**कुमारादथ कुट्टिन्यौ, नुत्वा नत्वा च निर्गते ।**
**निर्विवादं वितन्वानाः, स्तुत्याः केन न भूतले ॥२४॥**

अन्वयार्थौ—अथ=इसके वाद, कुट्टिन्यौ=दोनो दासियां, नुत्वा=स्तुति कर, च=और, नत्वा=नमस्कार कर, कुमारात्=जीव-

न्धर के पास से, निर्गते = चली गईं। नीतिः—हि = क्योंकि, कार्यम् = कार्य को, निर्निवादम् = विवादरहित, वितन्वाना = करने वाले, जना = मनुष्य, भूतले = भूमण्डल पर, केन = किसके द्वारा, न स्तुत्याः = स्तुति करने के योग्य नहीं हैं? किन्तु, सर्वे. स्तुत्या = सभी के द्वारा स्तवनीय हैं।

भावार्थ.—विवादग्रस्त कार्य को निर्विवाद कर देने वाले मनुष्य इस भूमण्डल पर सभी के द्वारा सत्कृत किये जाते हैं। अतएव दोनों चूर्णों के विषय में उत्पन्न हुए विवाद के जब जीवन्धरस्वामी ने परीक्षा कर दूर कर दिया तब चूर्ण परीक्षा को यथार्थ समझ कर वे दोनों दासियां भी जीवन्धर की प्रशंसा करती हुई अपनी अपनी स्वामिनी के पास चली गई ॥२४॥

तच्चासीत्सुरमञ्जर्याः, विरागस्यैव कारणम् ।
न ह्यत्र रोचते न्याय–मीर्ष्यादूषितचेतसे ॥२५॥

अन्वयार्थौ—च = और, तत् = वह निर्णय, सुरमञ्जर्या = सुरमञ्जरी के, विरागस्य = वैराग्य का, एव = ही, कारणम् = कारण, आसीत् = हुआ। नीति.—हि = क्योंकि, ईर्ष्यादूषितचेतसे = ईर्षा से मलिन चित्त वाले प्राणी के लिये, न्यायम् = न्याययुक्त बात, न रोचते = रुचिकर नहीं मालूम होती ॥२५॥

भावार्थः—जिन प्राणियों के हृदय में ईर्षाभाव जागृत रहता है, उन्हें न्यायानुकूल बात भी प्रिय नहीं लगती, तदनुसार जीवन्धर ने चूर्ण परीक्षा यद्यपि निष्पक्षरूप से की थी परन्तु ईर्षालु सुरमंजरी, उससे सहमत न होकर अपना पराजय जान बहुत ही उदास हो गई ॥२५॥

प्रार्थिताप्यकृतस्नाना, सत्वरं सुरमञ्जरी ।
न्यवर्तिष्ट महारोषा–दीर्ष्या हि स्त्रीसमुद्भवा ॥२६॥

अन्वयार्थौ—पश्चात्, सुरमञ्जरी = सुरमञ्जरी, प्रार्थिता = मनाई गई, अपि = भी, अकृतस्नाना = स्नानरहित, सती = होती हुई, महा-

रोषात् = अतिशय क्रोध से, सत्वरम् = शीघ्र, न्यवर्तिष्ट = लौट गई। नीतिः—हि = क्योंकि, ईर्ष्या = मात्सर्य, स्त्रीसमुद्भवा = स्त्रियों से उत्पन्न, एव = ही (अस्ति = है) ॥२६॥

भावार्थः—संसार में स्त्री ही ईर्षा की जननी है। अर्थात् सबसे अधिक ईर्ष्या स्त्रियों में ही हुआ करती है। अतएव गुणमाला ने नदी में स्नान करने के लिये सुरमंजरी से बहुत कुछ आग्रह किया पर ईर्षाग्रस्त उसने उसकी एक न मानी और प्रतिज्ञानुसार बिना स्नान किये ही अपने घर को वापिस होने लगी।

जीवकादपरान्नेक्षे, पुरुषानिति संविदा ।
कन्यागृहमथ प्राप—न हि भेद्यं मनः स्त्रियाः ॥२७॥

अन्वयार्थौ—अथ = इसके अनन्तर, सुरमञ्जरी, अहम् = मैं, जीवकात् = जीवन्धर से, अपरान् = भिन्न पुरुषों को, न ईक्षे = पतिरूप से न देखूंगी, इति = इस प्रकार, संविदा = प्रतिज्ञा करके, कन्यागृहम् = कन्यागृह को, प्रापत् = चली गई। नीति—हि = क्योंकि, स्त्रियाः = स्त्री का, मनः = मन का विचार, भेद्य न = बदलने के योग्य नही होता ॥२७॥'

भावार्थः—लोकमें स्त्रियों की हठ प्रसिद्ध है, उसका निषेध करना दुष्कर ही होता है, तदनुसार सुरमंजरी भी 'मैं जीवन्धर के सिवाय अन्य पुरुषों को देखूगी भी नहीं' ऐसी अटल प्रतिज्ञा कर हठपूर्वक अपने घर चली गई ॥२७॥

सख्यां तथैव यातायां, गुणमाला शुशोच ताम् ।
न ह्यनिष्टेष्ट—संयोग—वियोगाभमरुन्तुदम् ॥२८॥

अन्वयार्थौ—च = और, गुणमाला = गुणमाला, सख्याम् = अपनी सखी सुरमंजरी के, तथा = बिना स्नान किये हुये, एव = ही, यातायाम् = चले जाने पर, ताम् = उसके हेतु, शुशोच = रंज करती हुई। नीतिः—हि = क्योंकि, अनिष्टेष्टसयोगवियोगाभम् = अप्रियवस्तु

की प्राप्ति और प्रियवस्तु के वियोग के समान, अरुन्तुदम्=दुःखदायक, वस्तु=कोई दूसरी वस्तु, न भवति=नही होती ॥२८॥

भावार्थः—इस ससार में अनिष्टसंयोग एवं इष्टवियोग हार्दिक पीडाजनक होते हैं। अतएव अपनी सखी के चले जाने रूप इष्टवियोग से गुणमाला ने बहुत रंज किया ॥२८॥

गन्धसिन्धुरतो भीति-रासीदथ पुरौकसाम् ।
विपदोऽपि हि तद्भीति-र्मूढानां हन्त बाधिका ॥२९॥

अन्वयार्थौ—अथ=इसके बाद, पुरौकसाम्=पुरवासियो के, गन्धसिन्धुरतः=मदोन्मत्त मत्तहस्ती से, भीतिः=भय, आसीत्=हुआ। नीति—हि=क्योंकि, हन्त=खेद है, यत्=कि, मूढानाम्=मूर्खों के, विपदः=विपत्ति से, अपि=भी, तद्भीतिः=विपत्ति का भय, बाधिका, अतिशय दुखदायक, भवति=होता है ॥२९॥

भावार्थः—इसके पश्चात् काष्ठाङ्गार का एक मदोन्मत्त गन्धहस्ती अपने स्थान से छूटकर मकान और वृक्ष आदि को चकनाचूर करता हुआ वहां आया। उसे देखते ही नगर निवासी भयभीत हो गये, क्योंकि भले ही मनुष्यों पर आपत्ति न आई हो, पर उसके आने का डर ही उनके होश उड़ा देता है ॥२९॥

परिजनस्तु तं पश्यन्, गुणमालामथात्यजत् ।
न हि सन्तीह जन्तूना-मपाये सति बान्धवाः ॥३०॥

अन्वयार्थौ—अथ=उस मदोन्मत्त हाथी के आजाने पर, तम्=उस हस्ती को, पश्यन्=देखने वाले, परिजनः=गुणमाला के नौकर चाकर और सम्बन्धी पुरुष, तु=तो, गुणमालाम्=गुणमाला को, अत्यजत्=छोड गये। नीतिः—हि=क्योंकि, इह=इस लोक में, अपाये सति=आपत्ति के आजाने पर, जन्तूनाम्=जीवों के, के=कोई, अपि=भी, बान्धवा.=सहायक, न सन्ति=नही होते ॥३०॥

सज्जन जीवन्धर ने भी मदोन्मत्त हाथी से अपने खतरे की लेश-मात्र भी पर्वाह न कर उसे अपने हाथ के कड़े से ताड़ित कर गुणमाला के पास से बात की बात में हटा दिया ॥३४॥

परिवारोऽप्यथायासी–दहंपूर्विकया स्वयम् ।
स्वास्थ्ये ह्यदृष्टपूर्वाश्च, कल्पयन्त्येव बन्धुताम् ॥३५॥

अन्वयार्थौ—अथ = इसके अनन्तर, परिवारः = कुटुम्बी जन, अपि = भी, अहम्पूर्विकया = मैं पहिले आया; मैं पहिले आया इस प्रकार कथनपूर्वक, अयासीत् = आ गये । नीतिः—क्योंकि, स्वास्थ्ये सति = कुशलता के होने पर, अदृष्टपूर्वाः = पहिले कभी नही देखे गये मनुष्य, अपि = भी, बन्धुताम् = मित्रता या रिश्तेदारी को, कल्पयन्ति = करते हैं, पुनः = तो फिर, दृष्टानान्तु का वार्ता = सुपरिचितो का कहना ही क्या है ?

भावार्थः—धन, जन और सुख से भरपूर होने पर तो, जिनके कभी दर्शन ही नहीं हुए हों वे भी स्वयं आकर नाता या मैत्री जोड़ा करते हैं, किन्तु इसके विपरीत, उन तीनों के न होने पर सगे भी पराये जैसा व्यवहार करने लगते हैं, तदनुसार हाथी से आपत्ति आने पर जो कुटुम्बी आदि जन गुणमाला को खतरे में छोड़ भाग गये थे वे ही इसकी रक्षा होने पर 'मैं पहिले आया, मैं पहिले आया इत्यादि' कहते हुए गुणमाला के पास आगये ।

अन्योऽन्यदर्शनादासीत्, कामः कन्याकुमारयोः ।
दुःखस्यानन्तरं सौख्यं, ततो दुखं हि देहिनाम् ॥३६॥

अन्वयार्थौ—तदा = उस समय, अन्योऽन्यदर्शनात् = परास्परावलोकन से, कन्याकुमारयोः = गुणमाला और जीवन्धर के, कामः = परस्परासक्ति, आसीत् = हो गई । नीतिः—हि = क्योंकि, देहिनाम् = प्राणियो के, दुःखस्य = दुःख के, अनन्तरम् = बाद, सौख्यम् = सुख, च = और, ततः = उस सुख से बाद, दुःखम् = दुःख (भवति = होता है) ॥३६॥

भावार्थः— हस्ती से रक्षा करते समय परस्पर में एक दूसरे के देखने से गुणमाला और जीवन्धर के कामवासना जागृत होगई। ठीक ही है कि जीवों पर सुख और दुख का चक्र सदा घूमा करता है, अतएव गुणमाला के भी पहिले तो हाथी के भय से दुःख पीछे प्राणरक्षा से सुख और फिर कामविकार की उत्पत्ति से दुःख हुआ ॥३६॥

**अशान्तस्वान्तसन्तापा, निशान्तं प्राप सा पुनः।**
**नो चेद्विवेकनीरौघो, रागाग्निः केन शाम्यति ॥३७॥**

अन्वयार्थौ—पुनः = फिर, सा = वह गुणमाला, अशान्तस्वान्तसन्तापा सती = शान्त नही हुआ है हृदय का सताप जिसका ऐसी होती हुई, निशान्तम् = अपने मकान को, प्राप = चली गई। नीति.—हि = क्योंकि, यदि, विवेकनीरौघ. = विवेकरूपी जल का समूह, नो चेत् = नही होवे, तर्हि = तो, रागाग्नि. = रागरूपी अग्नि, केन = किसके द्वारा, शाम्यति = शान्त हो सकती है? किन्तु, केनापि न = किसीके द्वारा नहीं।

भावार्थः—जिस प्रकार अग्नि, जल से ही शान्त हो सकती है, अन्य से नहीं, उसी प्रकार कामरूपी अग्नि भी विवेक से ही शान्त हो सकती है। अतएव विवेक की हीनता के कारण गुणमाला भी कामविकार से सन्तप्त होती हुई ही अपने घर पहुँची।

**क्रीडाशुकं च प्राहैषीत्, सविधे स्वामिनः पुनः।**
**योग्यायोग्यविचारोऽयं, रागान्धानां कुतो भवेत् ॥३८॥**

अन्वयार्थौ—पुन. = पश्चात्, सा = वह गुणमाला, स्वामिन. = जीवन्धर स्वामी के, सविधे = पास में, क्रीडाशुकम् = अपने मन बहलाव के लिये पाले हुये तोते को, प्राहैषीत् = भेजती हुई। नीति—हि = क्योंकि, अयम् = यह प्रसिद्ध, योग्यायोग्यविचारः = औचित्य और अनौचित्य का विचार, रागान्धानाम् = कामासक्त जनो के, कुतः = कहा से, भवेत् = हो सकता है ॥३८॥

भावार्थ.—इस स्वार्थी संसार में 'सुख के सब लोग संगाती हैं, दुःख में कोई काम न आता है' इस कहावत के अनुसार दुःख पड़ने पर कोई सहायक नहीं होता, तदनुसार हाथी से भयभीत स्वार्थी कुटुम्बी और नौकर तो गुणमाला को उसी खतरनाक स्थान पर अकेली छोड़ अपनी अपनी जान बचा कर रफूचक्कर हो गये ॥३०॥

कृत्वा तां पृष्ठतो धात्री, काचिदस्थाद्दयावहम् ।
हतायां मय्यतः पूर्वं, कन्येयं हन्यतामिति ॥३१॥

अन्वयार्थो—किन्तु, काचित् = कोई, धात्री = धाय, अतः = इस कन्या से, पूर्वम् = पहिले, मयि हतायाम् = मेरे मारे जाने पर, इयम् = यह, कन्या = लड़की, हन्यताम् = मारी जाय, इति = इस प्रकार दयावहम् = करुणाजनक वचन, उक्त्वा = कहकर, ताम् = उस गुणमाला को, पृष्ठतः = पीछे, कृत्वा = कर के, अस्थात् = खड़ी होगई ॥३१॥

भावार्थ.—किन्तु कोई एक परोपकारिणी धाय, 'मेरे मरने पर चाहे जो हो पर मेरे जाते जी यह कन्या न मारी जा सकेगी' ऐसा सोच, करुणा से इसे अपने पीछे कर खड़ी हो गई ॥३१॥

समदुःखसुखा एव, बन्धवो सत्र बान्धवाः ।
दूता एव कृतान्तस्य, द्वन्द्वकाले पराङ्मुखाः ॥३२॥

अन्वयार्थो—हि = क्योंकि, अत्र = इस लोक में, समदुःखसुखाः = दुःख और सुख में समदृष्टि रखने वाले, बन्धवः = मित्र, सहायक या भाई, एव = ही, बान्धवाः = यथार्थ मित्र, सहायक वा भाई, कथ्यन्ते = कहे जाते हैं, किन्तु, द्वन्द्वकाले = विपत्ति के समय में, पराङ्मुखाः = काम न आने वाले, ते = वे लोग, कृतान्तस्य = काल के, दूताः = दूत, एव = ही (सन्ति = हैं) ॥३२॥

भावार्थ—जो मनुष्य धन, सुख और स्वास्थ्य के होने पर जैसा प्रेम व्यवहार करते हैं उसी प्रकार दारिद्र्य, आपत्ति और

रोग के आने पर भी अगर करें तो वे वास्तव में ही मित्र, सहायक या भाई कहलाने के पात्र हैं, किन्तु जो दुःखादि में काम नहीं आते हैं वे वास्तव मे बन्धु नहीं, किन्तु यमदूत ही हैं। तदनुसार दुःख में परित्याग करने के कारण गुणमाला के कुटुम्बी आदि भी उसके वास्तविक बन्धु नहीं थे, किन्तु धाय ही उत्तम बन्धु थी ॥३२॥

**यत्र क्वापि हि सन्त्येव, सन्तः सार्वगुणोदयाः ।**
**कचित् किमपि सौजन्यं, नो चेल्लोकः कुतो भवेत् ॥३३॥**

**अन्वयार्थौ**—सार्वगुणोदया =सब के हितकारी गुणो सहित, सन्त.=सज्जन, यत्र क्वचित् =जहा कही पर, सन्ति एव=होते ही हैं। नीतिः—हि = क्योंकि, क्वचित् = कही पर, किमपि = कुछ भी, सौजन्यम् = सज्जनता, नो चेत् = नही हो, तर्हि = तो, लोकः = ससार की सत्ता, कुतः=कैसे, भवेत् = हो सकेगी ॥३३॥

भावार्थः—परोपकारी और उत्तमोत्तमगुणविशिष्ट सज्जन सर्वत्र तो नहीं मिलते पर कहीं कहीं होते ही हैं । क्योंकि यदि संसार में सज्जनता की गन्ध ही न रहे तो संसार का अस्तित्व ही न रह सकेगा ॥३३॥

**स्वामी परिणतं वीक्ष्य, करिणं तं न्यवारयत् ।**
**स्वापदं न हि पश्यन्ति, सन्तः पारार्थ्यतत्पराः ॥३४॥**

**अन्वयार्थौ**—पारार्थ्यतत्पराः = परोपकार में तत्पर, सन्त. = सज्जन पुरुष, स्वापदम्=अपनी आपत्ति को, न पश्यन्ति=नही विचारते हैं, अतएव, स्वामी=जीवन्धर स्वामीने, परिणतम्=दातो से तिरछा प्रहार करने वाले, तम्=उस, करिणम्=हस्ती को, वीक्ष्य=देख कर, न्यवारयत्= रोका ॥३४॥

भावार्थः—परोपकारी सज्जन दूसरे के हितार्थ अपनी आपत्ति को भी पर्वाह नहीं करते. तदनुसार परोपकारी और

भावार्थ:—कामजागृति के बाद उस गुणमाला ने घर पहुँच कर अपने एक क्रीडाशुक द्वारा जीवन्धर के पास अपना हार्दिक संदेश भेजा। ठीक भी है कि-कामासक्त जनों के औचित्य और अनौचित्य का विचार नहीं रहता। अतएव वह भी इस अनुचित कृत्य को करने के लिये जरा भी संकुचित नहीं हुई ॥३८॥

चाटु प्रायुङ्क्त कीरोऽपि, तं पश्यन् स्वेष्टसिद्धये।
एतादृशेन लिङ्गेन, परलोको हि साध्यते ॥३९॥

अन्वयार्थौ—कीरः = तोता, अपि = भी, तम् = उस जीवन्धर को, पश्यन् = देखता हुआ, स्वेष्टसिद्धये = अपना मतलब सिद्ध करने के लिये, चाटुम् = खुशामदी की वातें, प्रायुंक्त = करने लगा। नीतिः—हि = क्योंकि, एतादृशेन = ऐसे, लिङ्गेन = कारणों से, परलोकः = अन्य मनुष्य, साध्यते = वशीभूत किये जाते हैं ॥३९॥

भावार्थः—उस तोते ने भी जीवन्धर के पास पहुँच कर अपना मतलब सिद्ध करने के लिये निम्नप्रकार खुशामदी की वातें कीं। क्योंकि संसार में खुशामद की वातों से अपना मतलब सिद्ध होने में प्रायः अवश्य सहायता मिलती है। अतएव तोते ने भी उसी का उपयोग किया ॥३९॥

विषयेषु समस्तेषु, कामं सफलयन् सदा।
गुणमालां जगन्मान्यां, जीवयञ्जीवताच्चिरम् ॥४०॥

अन्वयार्थौ—यत = कि, समस्तेषु = सभी, विषयेषु = पञ्चेन्द्रिय सम्बन्धी विषयों में, स्वस्य तस्याश्च = अपनी और उसकी, कामम् = इच्छा को, सदा = हमेशा, सफलयन् = सफल करते हुए, त्वम् = तुम जगन्मान्याम् = जगत में माननीय, गुणमालाम् = गुणमाला कन्या की और अपने गुण समूह की, जीवयन् = रक्षा करते हुए, चिरम् = बहुत काल तक, जीवतात् = जीते रहो ॥४०॥

भावार्थः—उस तोते ने जीवन्धर से कहा कि हे महापुरुष ! आप समस्त विषयों में अपनी और उसकी इच्छाओं को सफल करते हुए जगन्मान्य गुणमाला कन्या और अपने गुणसमूह की रक्षा और अपने नाम को सार्थक करते हुए चिरकाल जीओ ॥४०॥

**इत्याशिषा कुमारोऽपि, तत्सन्देशाच्च पिप्रिये ।**
**इष्टस्थाने सती वृष्टि–स्तुष्टये हि विशेषतः ॥४१॥**

अन्वयार्थौ—कुमारः = जीवन्धरकुमार, अपि = भी, इति = पूर्वोक्त, आशिषा = आशीर्वाद से, च = और, तत्सन्देशात् = गुणमाला के सदेश से, पिप्रिये = आनन्दित हुए। नीतिः – हि = क्योंकि, इष्टस्थाने = उपजाऊ भूमि में (सती = हुई उत्तम) वृष्टि = वर्षा, विशेषत. = विशेष रीति से, तुष्टये = सतोष के लिये (भवति = होती है) ॥४१॥

भावार्थः—जिस प्रकार एक तो जमीन अच्छी उपजाऊ हो और फिर उसी में उत्तम वर्षा हो जावे तब उससे होने वाले लाभ से कृषक के आनन्द का पार नहीं रहता, उसी प्रकार स्वयं इच्छुक जीवन्धर भी तोते द्वारा उसका अपनी इच्छानुकूल संदेश और व्यङ्ग वचन पाकर बहुत ही खुश हुआ ॥४१॥

**प्रतिसन्देशमप्येष, कीराय प्रत्यपादयत् ।**
**प्रेक्षावन्तो वितन्वन्ति, न ह्युपेक्षामपेक्षिते ॥४२॥**

अन्वयार्थौ—एषः = यह जीवन्धर, अपि = भी, कीराय = तोते के लिये, प्रतिसदेशम् = सदेश का प्रत्युत्तर, प्रत्यपादयत् = देता हुआ। नीति.—हि = क्योंकि, प्रेक्षावन्तः = बुद्धिमान् पुरुष, अपेक्षिते = चाही हुई, वस्तुनि = वस्तु के विषय में, उपेक्षाम् = उपेक्षा को, न वितन्वन्ति = नही करते हैं ॥४२॥

भावार्थः—बुद्धिमान् मनुष्य अपने द्वारा इच्छित वस्तु के विषय मे उपेक्षा नहीं किया करते हैं, अतएव जीवन्धर ने भी

सुतां विनयमालाया, गुणमालां यथाविधि ।
दत्तां कुबेरमित्रेण, परिणिन्येऽथ जीवकः ॥५७॥

अन्वयार्थौ—अथ = इसके वाद, जीवकः = जीवन्धर ने, कुबेर-मित्रेण = कुवेरमित्र के द्वारा, दत्ताम् = दी हुई, विनयमालायाः = विनय माला की, सुताम् = सुपुत्री, गुणमालाम् = गुणमाला को, यथाविधि = शास्त्रोक्तविधि के अनुसार, परिणिन्ये = व्याहा ॥४७॥

भावार्थः—तत्पश्चात् जीवन्धर ने कुबेरदत्त (पिता) द्वारा प्रदत्त विनयमाला (माता) की सुपुत्री गणमाला के साथ आर्षोक्तविधि से विवाह किया ॥४७॥

॥ इति चतुर्थो लम्बः समाप्तः ॥



# अथ पञ्चमो लम्बः

अथ व्यूढामिमां मेने, स कुमारोऽतिदुर्लभाम् ।
प्रयत्नेन हि लब्धं स्यात्, प्रायः स्नेहस्य कारणम् ॥१॥

अन्वयार्थौ—अथ = इसके बाद, स = उस, कुमारः = जीवन्धर कुमार ने, व्यूढाम् = व्याही हुई, इमाम् = इस गुणमाला स्त्री को, अदुर्लभाम् = बड़ी कठिनाई से प्राप्त, मेने = माना। नीति—हि = क्योंकि, लब्धम् = प्राप्त (वस्तु) प्राय = बहुधा, स्नेहस्य = स्नेह का, कारणम् = कारण, स्यात् होती है ॥१॥

भावार्थः—जो वस्तु कठिनाई से प्राप्त की जाती है, उस पर मनुष्य का प्रायः अधिक प्रेम हो ही जाता है, यही कारण है कि जीवन्धर कुमार ने भी मदोन्मत्त हस्ती का सामना कर बहुत परिश्रम और खतरे से गुणमाला को पाया था, इसलिये उनकी भी उस पर बहुत आस्था (प्रीति) हुई ॥१॥

नादत्त कवलं दन्ती, स्वामिकुण्डलताडितः ।
न हि सोढव्यतां याति, तिरश्चां वा तिरस्क्रिया ॥२॥

अन्वयार्थौ—स्वामिकुण्डलताडितः = जीवन्धर स्वामी के द्वारा अपने कड़े से आहृत, दन्ती = हाथी, कवलम् = ग्रास को, अपि = भी, न आदत्त = ग्रहण नही करता हुआ। नीति—हि = क्योंकि, तिरस्क्रिया = अपमान, तिरश्चाम् = तिर्यञ्चों के, वा = भी, सोढव्यताम् = सह्य पने को, न याति = प्राप्त नही होता ॥२॥

भावार्थः—जीवन्धर स्वामी ने काष्ठाङ्गार के जिस अशनिवेग नामक हाथी को अपने कड़े से आहत किया था, उसने उस प्रहार से अपना अपमान समझ कर महावत के द्वारा डाटे जाने पर भी सुस्वादु भोजन भी त्याग

स्वेच्छित गुणमाला के विषय में लापरवाही न कर उसी तोते के द्वारा उसके अनुकूल प्रत्युत्तर भेज दिया ॥४२॥

**मुमुदे गुणमालापि, दृष्ट्वा पत्रेण पत्रिणम् ।**
**स्वस्यैव सफलो यत्नः, प्रीतये हि विशेषतः ॥४३॥**

अन्वयार्थौ—गुणमाला = गुणमाला, अपि = भी, पत्रिणम् = तोते को, पत्रेण सह = पत्र के साथ, दृष्ट्वा = देखकर, मुमुदे = प्रसन्न हुई। नीतिः—हि = क्योंकि, स्वस्य = अपना, एव = ही, यत्न. = यत्न सफलः सन् = सफल होता हुआ, विशेषतः = विशेषरूप से, प्रीतये = प्रीति के लिये, भवति = होता है ॥४३॥

भावार्थः—जब दूसरे के द्वारा कराये गये भी कार्य के सफल होने पर मनुष्यों को बहुत खुशी होती है तब फिर अपने आप कार्यकर सफलता पाने पर उत्पन्न हुई प्रसन्नता का तो कहना ही क्या है? तदनुसार तोते को पत्रसहित वापिस आया देख अपने यत्न को सफल समझ गुणमाला भी मन में फूली नहीं समाई।

**पितरावेतदाकर्ण्य, मुमुदाते भृशं पुनः ।**
**दुर्लभो हि वरो लोके, योग्यो भाग्यसमन्वितः ॥४४॥**

अन्वयार्थौ—पुनः = पश्चात्, पितरौ = गुणमाला के माता पिता, एतत् = इस पूर्वोक्त समाचार को, आकर्ण्य = सुनकर, भृशम् = अत्यन्त, मुमुदाते = प्रसन्न हुए। नीतिः—हि = क्योंकि, लोके = संसार में, भाग्यसमन्वितः = भाग्यशाली, योग्यः = गुणवान् उत्तम, वर. = वर, दुर्लभः = दुष्प्राप्य (भवति होता है) ॥४४॥

भावार्थः—लोक में भाग्यशाली, कलाकुशल और व्यवहारनिपुण वर का मिलना बहुत कठिन होता है। अतएव अनायास ही सुयोग्य और भाग्यशाली वर की प्राप्ति जान गुणमाला के माता पिता भी बहुत प्रसन्न हुए ॥४४॥

अथामुष्यायणौ कौचि-न्नीतौ गन्धोत्कटान्तिकम् ।
न हि नीचमनोवृत्ति-रेकरूपा स्थिरा भवेत् ॥४५॥

अन्वयार्थौ—अथ = इसके बाद, अमुष्यायणौ = कुलीन, कौचित् = कोई दो मनुष्य, गन्धोत्कटान्तिकम् = गन्धोत्कट के समीप को, नीतौ = प्राप्त हुये । नीति—हि = क्योंकि, नीचमनोवृत्तिः = नीच पुरुषों के मन की प्रवृत्ति, एकरूपा = एक सदृश, च = और, स्थिरा = स्थिर, न भवेत् = नहीं होती ॥४५॥

भावार्थः—इसके बाद जीवन्धर के प्रतिपक्षी किन्हीं दो प्रतिष्ठित पुरुषों ने गुणमाला और जीवन्धर के प्रेम को अनुचित कृत्य कहते हुए गन्धोत्कट से उनकी चुगली की, क्योंकि नीचजनों की मनोवृत्ति सदा एकसी और अटल नहीं रहती—वे किसी न किसी सांचे भूठे ऐब को देख चुगलखोरी करने में ही मस्त रहते हैं। तदनुसार उन दोनों ने भी यह कुकृत्य करते सकोच नहीं किया।

अनुमेने तयो र्वाक्यं, श्रुत्वा गन्धोत्कटोऽपि सः ।
अदोषोपहतोऽप्यर्थः, परोक्त्या नैव दूष्यते ॥४६॥

अन्वयार्थौ—किन्तु, सः = वह, गन्धोत्कटः = गन्धोत्कट, अपि = भी, तयोः = उन दोनो चुगलखोरो के, वाक्यम् = वचन को, श्रुत्वा = सुन कर, स्वय, अनुमेने = अनुमति देता हुआ । नीतिः—हि = क्योंकि, अदोषोपहतः = निर्दोष, अर्थः = पदार्थ, परोक्त्या = दूसरे के कहने से, एव = ही, न दूष्यते = दूषित नही होता ॥४६॥

भावार्थः—स्वयं निर्दोष पदार्थ किसी के कहने मात्र से सदोष नहीं हो सकता । अतएव समझदार गन्धोत्कट ने भी जीवन्धर की योग्यता और विश्वासपात्रता का विचार कर उनकी चुगली की निःसारता जान 'यह सम्बन्ध अच्छा ही है इत्यादि' कह कर [illegible]ार अपनी अनुमति ही प्रगट की ॥४६॥

दिया। ठीक ही है, क्योंकि मनुष्यों के समान पशु भी अपना अपमान नहीं सहन कर सकते, इसी प्रकार हाथी के भी अपमान सहन नहीं हुआ ॥२॥

**काष्ठाङ्गारस्तदाकर्ण्य, चुकोप स्वामिने भृशम् ।**
**सर्पिष्पातेन सप्तार्चि–रुदर्चिः सुतरां भवेत् ॥३॥**

अन्वयार्थौ—काष्ठाङ्गारः=हाथी का स्वामी काष्ठाङ्गार, तत्= उस समाचार को, आकर्ण्य = सुनकर, स्वामिने = जीवन्धर स्वामी के लिये, भृशम्=अत्यन्त, चुकोप=क्रोधित हुआ। नीतिः—हि=क्योंकि, सर्पिष्पातेन = घृत के डालने से, सप्तार्चिः = अग्नि, सुतराम्=अत्यन्त, उदर्चिः = उर्ध्वंज्वाला वाली, भवेत् = हो जाती है ॥३॥

भावार्थः—जैसे घी डालने से अग्नि की ज्वाला अधिक बढ़ जाती है, वैसे ही काष्ठाङ्गार भी अधोलिखित कारणों से जीवन्धर पर नाराज तो पहिले ही था, और जिस समय उनके द्वारा किये गये अपने हाथी के अपमान का भी समाचार उसने सुना, उस समय वह उनपर और भी जल भुन गया ॥४॥

**सङ्गादनङ्गमालाया, विजयाच्च वनौकसाम् ।**
**वीणाविजयतश्चास्य, कोपाग्निः स्थापितो हृदि ॥४॥**

अन्वयार्थौ—अनङ्गमालायाः = अनंगमाला के, सङ्गात् = व्याहने से, वनौकसाम् = भीलो के, विजयात् = जीतने से, च = और, वीणाविजयत. = वीणा में विजय पाने से, अस्य = इस काष्ठाङ्गार के, हृदि = हृदय में (जीवन्धरं प्रति = जीवन्धर के प्रति) कोपाग्निः= क्रोधरूपी अग्नि, स्थापितः = स्थित (आसीत् = थी) ॥४॥

भावार्थः—१–अपना अनादर करने वाली अनङ्गमाला नामक किसी सुन्दर युवती के साथ विवाह करने, २–राजकीय महती सेना को पराजित करने वाले भीलों के जीतने और

३–अपने हार जाने पर भी गुणमाला के साथ वीणा में विजय पाने के कारण जीवन्धर से काष्ठाङ्गार पहिले से ही चिढ़ा हुआ था ॥४॥

गुणाधिक्यं च जीवाना-माधेरेव हि कारणम् ।
नीचत्वं नाम किन्तु स्या–दस्ति चेद्‌ गुणरागिता ॥५॥

अन्वयार्थौ—जीवानाम् = प्राणियो की, गुणाधिक्यम् = गुणो की अधिकता, च = भी (अन्येषाम् = औरो के) आधे. = मानसिक दु:ख का, कारणम् = कारण, एव = ही (भवति = होती है) नीति:—हि = क्योकि, चेत् = यदि, गुणरागिता = गुणग्राहकता, अस्ति = हो, (तर्हि = तो) नीचत्व नाम = नीचता ( अपि = भी ) किम् = कौन, स्यात् = रहे ॥५॥

भावार्थ:—अन्य गुणी जनों के अनुपम गुणों को नीच मनुष्य सहन नहीं कर सकता, इसी कारण नीच काष्ठाङ्गार भी जीवन्धर स्वामी के उत्कर्ष को सहन नहीं कर सका और उसने निम्नप्रकार नीचता प्रगट कर दिखाई ॥५।

उपकारोऽपि नीचाना–मपकाराय कल्पते ।
पन्नगेन पय: पीतं, विषस्यैव हि वर्धनम् ॥६॥

अन्वयार्थौ—उपकार = उपकार, अपि = भी, नीचानाम् = नीच जनो के, अपकाराय = अहित के लिये, कल्पते = माना जाता है। नीति —हि = क्योकि, पन्नगेन = सर्प के द्वारा, पीतम् = पिया गया, पय. = दूध, विषस्य = विष का, वर्धनम् = बढाने वाला, एव = ही (भवति = होता है) ॥६॥

भावार्थ.—जिस प्रकार सर्प को दूध पिलाने से उसके विष की ही वृद्धि होती है, उसी प्रकार नीचजन उपकार को भी अपकार मानते हैं। तदनुसार जीवन्धर के गुरु की आज्ञा

को मान प्राणरक्षा आदि कर काष्ठाङ्गार का महान उपकार किया था, किन्तु उस नीच ने उसे भुलाते जरा भी देर न की ॥६॥

**हस्तग्राहं ग्रहीतुं सः, कुमारं प्राहिणोद् बलम् ।**
**मूढानां हन्त कोपाग्नि-रस्थानेऽपि हि वर्धते ॥७॥**

अन्वयार्थौ—स. = उस काष्ठाङ्गार ने, कुमारम् = जीवन्धरकुमार को, हस्तग्राहम् = हाथ पकड़ कर, ग्रहीतुम् = पकड लाने को, बलम् = सेना, प्राहिणोत् = भेज दी । नीतिः—हि = क्योंकि, मूढानाम् = मूर्ख पुरुषो की, कोपाग्नि. = क्रोधरूपी अग्नि, अस्थाने = अयोग्य स्थान में, अपि = भी, वर्धते = बढती है ॥७॥

भावार्थ—उस काष्ठाङ्गार ने जीवन्धर को हाथ पकड़ कर लाने के लिये अपनी सेना भेज दी । ठीक ही है, क्योंकि मूर्खजनों के 'किस पर क्रोध करना चाहिये और किस पर नहीं" ऐसा विचार ही नहीं होता, तदनुसार मूर्ख काष्ठाङ्गार ने भी महापुरुष जीवन्धर के साथ ऐसी नीचता करना अनुचित न समझा।

**कुमारावसथं पश्चात्, तत्सैन्यं पर्यवारयत् ।**
**मृगाः किं नाम कुर्वन्ति, मृगेन्द्रं परितः स्थिताः ॥८॥**

अन्वयार्थौ—पश्चात् = इसके बाद, तत्सैन्यम् = उस काष्ठाङ्गार की सेना ने, कुमारावसथम् = जीवन्धरकुमार के निवास स्थान को, पर्यवारयत् = घेर लिया । नीति—हि = क्योंकि, मृगेन्द्र परित = सिंह के चारो तरफ, स्थिताः = रहने वाले ( अपि = भी ) मृगाः = हरिण, किं नाम = क्या, कुर्वन्ति = कर सकते हैं । (अपि तु किमपि न) ॥८॥

भावार्थः—काष्ठाङ्गार की सेना ने जाकर जीवन्धर स्वामी के मकान को घेर लिया, किन्तु जिस प्रकार सिंह को घेर लेने वाले बहुत भी हरिण उसका जरा भी बिगाड़ नहीं कर सकते, उसी प्रकार वह सेना उनका जरा भी बिगाड़ नहीं कर सकी ॥८॥

**प्रारेभे स कुमारोऽपि, प्रहर्तुं रोषतश्चमूम् ।**
**तत्त्वज्ञानजलं नो चेत् ,क्रोधाग्निः केन शाम्यति॥९॥**

अन्वयार्थौ—स =वह, कुमारः=जीवन्धर कुमार, अपि=भी, रोषत =क्रोध से, चमूम्=सेना को, प्रहर्तुम् = मारने को, प्रारेभे = प्रारम्भ करता हुआ । नीति —हि = क्योंकि, चेत् = यदि, तत्त्वज्ञान-जलम् = तत्त्वज्ञानरूपी जल, नो स्यात् = नही हो, तर्हि = तो, क्रोधाग्निः = क्रोधरूपी अग्नि, केन = किसके द्वारा, शाम्यति = शान्त की जा सकती है ॥६॥

भावार्थ. वे जीवन्धरकुमार भी क्रोध में आकर काष्ठाङ्गार की सेना को भूशय्या पर सुलाने की तैयारी करने लगे । ठीक ही है, क्योंकि—जैसे जल के बिना अग्नि नहीं बुझाई जा सकती, उसी प्रकार तत्त्वज्ञान के बिना क्रोध भी शान्त नहीं किया जा सकता, अतएव काष्ठाङ्गार की नीचता को देख कर जीवन्धर की भी,बुद्धि चकरा गई, जिससे वे भी अपने क्रोध के वेग को नहीं रोक सके और युद्ध की तैयारी करने लगे ॥६॥

**न्यरौसीत्तस्य सन्नाहमथ गन्धोत्कटः शनैः ।**
**अलङ्घ्यं हि पितु र्वाक्यमपत्यैः पथ्यकांक्षिभिः ॥१०॥**

अन्वयार्थौ—अथ =इसके बाद, गन्धोत्कटः = गन्धोत्कट सेठ ने, तस्य = उस जीवन्धर की, सन्नाहम् = उस युद्धविषयिक तैयारी को, शनैः = शान्तिपूर्व, न्यरौसीत् = रोक दिया । नीति —हि = क्योंकि, पथ्यकांक्षिभि. = अपने हित के इच्छुक, अपत्यैः = संतान के द्वारा, पितु. = अपने पिता का, वाक्यम् = वचन, अलङ्घ्यम् = उल्लंघन करने के अयोग्य होता है ॥१०॥

भावार्थः—जीवन्धर स्वामी की युद्ध-विषयक तैयारी उनके पिता गन्धोत्कट ने समझा बुझा कर रोक दी, तब वे भी शान्त हो गये । ठीक ही है, क्योंकि-आत्म-हितैषी सुपुत्र अपने

पिता की आज्ञा का उल्लंघन नहीं करते, तदनुसार जीवन्धर ने भी इस नियम का पालन किया ॥१०॥

पश्चाद्बद्धममुं पश्चा-दसौ गन्धोत्कटः शनैः ।
न हि वारयितुं शक्यं, पौरुषेण पुराकृतम् ॥११॥

अन्वयार्थौ—पश्चात् = इसके बाद, असौ = यह, गन्धोत्कटः = गन्धोत्कट, अमुम् = इस जीवन्धर को, पश्चाद्बद्धम् = पीछे की ओर मुश्कबद्ध, व्यधात् = करता हुआ। नीतिः—हि = क्योंकि, पुराकृतम् = पूर्वकृत दुष्कर्म, पौरुषेण = पुरुषार्थ से, वारयितुम् = नाश करने के लिये, न शक्यम् = समर्थ नही होता ॥११॥

भावार्थः—युद्ध रोकने के बाद गन्धोत्कट ने जीवन्धर के हाथों को पीछे से बांध (मुश्कबद्ध) कर उन्हें काष्ठाङ्गार की सेना को सौंप दिया। ठीक ही है, क्योंकि पूर्व जन्म में किये हुए दुष्कर्म का फल भोगना ही पड़ता है, तदनुसार जीवन्धर को भी पूर्वकृत पापकर्म का फल चखना ही पड़ा ॥११॥

दृष्ट्वापि तं तथाभूतं, हन्तुमाह स दुर्मतिः ।
सतां हि प्रह्वता शान्त्यै, खलानां दर्पकारणम् ॥१२॥

अन्वयार्थौ—दुर्मतिः = दुष्ट, सः = उस (काष्ठांगार) ने, तम् = उस जीवन्धर को, तथाभूतम् = उस प्रकार मुश्कबद्ध, दृष्ट्वा = देखकर, अपि = भी, हन्तुम् = मारने को, आह = आज्ञा दी। नीतिः—हि = क्योंकि, सताम् = सज्जनो के, शान्त्यै = शान्ति के लिये ( भवित्री = होने वाली ) प्रह्वता = नम्रता, खलानाम = दुष्टों के, दर्पकारणम् = घमंड का कारण (एव = ही, भवति=होती है) ॥१२॥

भावार्थ—गन्धोत्कट ने तो जीवन्धर को काष्ठाङ्गार के पास अपने आप पहुँचाकर राजाज्ञा का पालन और नम्रता ही प्रदर्शित की, किन्तु उस दुष्ट ने जीवन्धर को बँधा हुआ देख गर्व से उन्मत्त होकर उसे मारने की ही आज्ञा दी। ठीक ही है, क्योंकि

सज्जन तो नम्रता के लिये झुक जाया करते हैं, किन्तु दुष्ट लोग उससे और अधिक घमंड में आ जाते हैं। तदनुसार दुष्ट काष्ठाङ्गार के समक्ष भी गन्धोत्कट की नम्रता का विपरीत फल हुआ।

काष्ठाङ्गारं कुमारोऽयं, गुरुवाक्येन नावधीत्।
न हि प्राणवियोगेऽपि, प्राज्ञै र्लङ्घ्यं गुरोर्वचः ॥१३॥

अन्वयार्थौ—अयम् = यह, कुमार = जीवन्धर, गुरुवाक्येन = गुरु की आज्ञा से (एव = ही) काष्ठाङ्गारम् = काष्ठाङ्गार को, न अवधीत् = नहीं मारता हुआ। नीतिः—हि = क्योंकि, प्राज्ञै = बुद्धिमानो के द्वारा, प्राणवियोगे = जान निकलने का अवसर आने पर, अपि = भी, गुरो = गुरु की, वचः = आज्ञा, न लङ्घ्यम् = लघनीय नही होती ॥१३॥

भावार्थ.—यद्यपि जीवन्धर चाहते तो उस हालत में भी काष्ठाङ्गार को जान से उड़ा देते, किन्तु इनके गुरु ने एक वर्ष तक काष्ठाङ्गार को न मारने की प्रतिज्ञा (द्वितीय लम्ब में) करा दी थी, इसलिये ही उन्हें शांत रहना पड़ा। ठीक ही है, क्योंकि सुशील शिष्य अपनी जान पर भी क्यों न बन आवे, किन्तु गुरु की आज्ञा का उल्लंघन कभी नहीं करते। फिर सुयोग्य जीवन्धर अपने गुरुकी आज्ञाका उल्लंघन कैसे कर सकते थे?

यक्षेण तत्क्षणे स्वामी, स्मृतेनादायि कृत्यवित्।
सचेतनः कथं नु स्या–दकुर्वन्प्रत्युपक्रियाम् ॥१४॥

अन्वयार्थौ—तत्क्षणे = उसी समय, स्मृतेन = स्मरण किये गये, यक्षेण = भूतपूर्व कुत्ते के जीव सुदर्शन यक्ष के द्वारा, कृत्यवित् = कार्यकुशल, स्वामी = जीवन्धर स्वामी, आदायि = अदृश्य कर दिये गये। नीतिः—हि = क्योंकि, प्रत्युपक्रियाम् = प्रत्युपकार को, अकुर्वन् = नहीं करने वाला, (जन. = प्राणी) सचेतनः = सजीव, कथम् = कैसे, स्यात् = कहला सकता है ॥१४॥

भावार्थः—मृत्युदण्ड की आज्ञा पाने पर जीवन्धर ने अपने द्वारा उपकृत भूतपूर्व कुत्ते के जीव यक्षेन्द्र सुदर्शन का स्मरण किया, तदनुसार वह भी उसी समय आकर भरी सभा में से उन्हें उठा ले गया। ठीक ही है, क्योंकि उपकारी का प्रत्युपकार न करने पर प्राणी को सचेतन कहलाने का अधिकार नहीं। प्रकृत में विवेकी यक्षेन्द्र ने भी अपने उपकारी जीवन्धर का प्रत्युपकार कर अपनी सचेतना का परिचय दिया ॥१४॥

**अतिमात्रशुचा लोकः, पुनरेवमचिन्तयत् ।**
**गुणज्ञो लोक इत्येषा, किम्वदन्ती हि सूनृतम् ॥१५॥**

अन्वयार्थौ—पुन = फिर, लोक.=जन समुदाय, अतिमात्रशुचा=अतिशय रंज से, एवम्=अग्रिमरीति से, अचिन्तयत्=विचार करने लगा। नीति.—हि=क्योंकि, लोक=मनुष्य, गुणज्ञ=गुणों का जाननेवाला (भवति = होता है) इति = इस प्रकार, एषा=यह किम्वदन्ती=कहावत. सूनृतम्=सत्य (अस्ति=है) ॥१५॥

भावार्थः—जीवन्धर के मृत्युदण्ड का समाचार सुनते ही शोकसागर में निमग्न हुई जनता निम्नप्रकार विचार करने लगी। ठीक ही है, क्योंकि 'जनता गुणों का आदर करती है' इस कहावत के अनुसार उस समय गुणग्राही जनसमुदाय का गुणी उस जीवन्धरको इसविशाल आपत्तिमें दु.खित होना उचितही था।

**अतिलोकमिदं शाठ्यं, काष्ठाङ्गारस्य दुर्मतेः ।**
**एतावदेव किं शाठ्यं, स्वामिद्रोहादबिभ्यतः ॥१६॥**

अन्वयार्थौ—दुर्मते.=दुष्टबुद्धि, काष्ठाङ्गारस्य=काष्ठाङ्गार की, इदम्=यह, शाठ्यम्=दुष्टता, अतिलोकम्=लोकातीत,जातम्=होगई (अथवा) स्वामिद्रोहात्=अपने स्वामी के साथ द्रोह से, अबिभ्यतः= नही डरने वाले काष्ठाङ्गार की, एतावत्=इतनी, एव=ही, शाठ्यम्= दुष्टता, किम्=क्या (अधिकम्=अधिक, अस्ति=है) ? ॥१६॥

भावार्थ—जनता विचार करती है कि निरपराध जीवन्धर को मारने की आज्ञा देकर दुष्ट काष्ठाङ्गार ने जैसी दुष्टता की है, वैसी दुष्टता इस भूमण्डल पर और किसी ने कभी नहीं की। ठीक ही है, क्योंकि जब यह नीच, अपने लिये राज्य देने वाले उन परमोपकारक सत्यन्धर महाराज के साथ भी अन्याय करते नहीं लजाया था, तो फिर उनके सुपुत्र के साथ इतना अन्याय करना इसके लिये कोई विचित्र बात नहीं थी ॥१६॥

**समवर्त्यपि दुर्वृत्ति – रासीदणक – भूपवत् ।**
**न ह्यसारतया हन्त, सोऽपि गृह्णाति दुर्जनान् ॥१७॥**

अन्वयार्थों—हन्त=खेद है (यत्=कि) समवर्ती=समान वर्त्ताव करने वाला यमराज, अपि=भी, अणकभूपवत् = निकृष्ट राजा की तरह, दुर्वृत्ति = पक्षपाती, आसीत् = होगया। हि=क्योंकि, असारतया = साररहित होने से, सः = वह, यमराज, अपि=भी, दुर्जनान् = दुष्टों को, न गृह्णाति = ग्रहण नहीं करता ॥१७॥

भावार्थ:—जनसमुदाय विचार करता है कि देखो समवर्ती (सज्जन और दुर्जन के साथ समान व्यवहारशील प्राणघातक) यमराज की भी अब कैसी विपरीत दशा हो गई है, कि वह भी इस समय काष्ठाङ्गार जैसे दुष्ट व्यक्ति को निस्सार समझ कर ग्रहण नहीं कर रहा है। तात्पर्य यह है कि ऐसे अन्यायी दुष्टपुरुषों के गर्हित जीवनकी अपेक्षा मरण ही अच्छा है।

**वारि हंस इव क्षीरं, सारं गृह्णाति सज्जनः ।**
**यथाश्रुतं यथारुच्यं, शोच्यानां हि कृति र्मता ॥१८॥**

अन्वयार्थों—सज्जनः = सज्जन पुरुष, वारि=जलमें (मिश्रितम् = मिले हुए) क्षीरम्=दूध को, हंसः इव = हंस के समान, सारम् = सार भाग को, गृह्णाति=ग्रहण करता है, किन्तु, शोच्यानाम्=दुर्जनों

